...n—I

...her languages of the
...annot be much less.
..., a University Profes-
...arathi, who is also a
...hed man of letters,
...a few weeks ago that
...aration of text-books
...r studies in the Indian
...s presented an almost
...problem. He said that
...the works translated
...athi from the Euro-
...guages were virtually
...le. He thought that
...gree of improvement
...made in the standard
...xisting text-books if
...aration was entrusted
...rly and experienced
...n a real talent for

...fessor deprecated the
...to attempt a literal
...n of the works in for-
...uages and urged that
...t-matter should first
...mastered by the
...writers who should
...e out in simple and
...anguage as if they
...ng an independent
...heir own. He, how-

## BEHIND THE NEWS

### MPs' DELEGATIONS

THE utility of the proposal now under consideration to send seven delegations of Members of Parliament to various countries in Africa and Asia during 1969 will depend to a great extent on whether the men and women chosen have a specialised knowledge of these countries. Far more is likely to be gained by prominent MPs conducting a fact-finding tour singly, as do US senators and Congressmen, than by touring in groups.

Visits by a large number of MPs may impose a heavy burden on the host country which will necessarily have to bear a part of the expenses. If the object is to improve the knowledge of the MPs of the countries concerned, then it is essential that the MPs should know the language of the country they are visiting. Without knowing the language the MPs will hardly be in a position either to talk with the common people or the leaders. Conversing through an interpreter has its limitations and so have conducted tours.

In most cases it will hardly be worth our spending money to send MPs abroad unless some substantial benefit accrues either by way of a better projection of India's image abroad or a deeper understanding of other countries among Members of ...

# ... and minorities—I

**By FRANK ANTHONY, M.P.**

UNFORTUNATELY, adequate attention has not been paid in the country, and even in Parliament, to the Government's intention to support Mr. Nath Pai's Bill seeking to enlarge Article 368 of the Constitution, so that the Supreme Court's majority decision in Golak Nath's case is superseded.

In Golak Nath's case the Supreme Court handed down a decision, by the majority of a special bench of 11 judges, that Article 368 merely prescribes certain procedural steps in the matter of amendment of the Constitution and does not confer on Parliament, either expressly or impliedly, the power to amend and derogate from the Fundamental Rights. Mr. Nath Pai's Bill seeks to supersede this decision by specifically giving Parliament in Article 368 the power to amend the Fundamental Rights.

When the Bill was referred to a Joint Committee of Parliament, the majority supported the Bill, adding however, the provision that the amending of the Fundamental Rights will require ratification by not less than one-half of the State Legislatures. There were minutes of dissent by N. R. Muniswamy, Jairamdas Daulatram, S. M. Joshi and Kameshwar Singh. They all opposed the proposal to invest Parlia...

not abridge or take away ... damental Rights by ... amending process."

Most important of all, Mr. Hidayatullah observed. "It ... said that this is not nec... cause Article 368 c... be ... confer on Parliament ... powers over the Fund... Rights. This would be wr... against Art. 13 (2). Parliam... not increase its powers ... and do indirectly what ... tended not to do directly..."

The majority judgment ... affirmed this position w... judges observed, "The im... attached to the fundament... doms is so transcendental ... Bill enacted by a unanimo... of both the Houses is in... derogate from its guarantee... cise".

In the face of these ... observations of the 'majority' judges the Bill represents a... cise in political sharp prac... deliberately seeking to co... Parliament the power to ... Article 368 a power which ... ing to the judges, Parliame... not enjoy.

Deliberately the Gov... through this Bill, is provo... conflict with the Supreme ... If this Bill is put on the ... Book and is then challenge...

**THINK IT OVER....**

*carry on the process of self-purification with igour and greater faith so that we may grow in day by day.* *—MAHATMA GANDHI*

# Flying high

'ormance of Indian s seems to be im-adily. Judging from nnual report which tted to Parliament it did extremely well and indications are do even better in the ar. Despite the gene-nic recession in the ne growth of passen-was very substantial financial year. The passengers is expected to double. The airline's fleet there-fore have to be enlarged, and at the same time a part of the present fleet will have to be re-placed by new aircraft. Which kinds of aircraft should be bought is a matter best left to technical experts. What should be emphasised is that the Gov-ernment must take a long-range view of the airline's re-quirements and recognise the need for constant modernisa-

By V. I

EDUCATIONAL reform in India has become a hack-neyed subject. Apart from the torrential flow of repetitive convocation oratory, supple-mented by an equally endless series of "expert" reports and recommendations, not a single worthwhile step has so far been taken to bring education closer to the practical needs of the community. Even such a simple but essential reform as the re-vival of the Indian Educational Service to maintain academic standards and to provide for uniformity in the educational policy of the country has been rejected by the State Govern-ments whose unbridled regio-nalism has also frustrated the plan to bring education into the Concurrent List of the Con-stitution.

Despite this depressing state of affairs, the Government of Maharashtra has decided to embark upon a new scheme of

person tha-khar, the c-physicist, ia last Noven-ed to find students h some of th these subj struck by those now try.

There ca solution to books, esp thusiasm f medium o stages of e almost o parts of change-ove mother to evitable si among the that enter colleges do sary aptitu any seriou This is no

of cou so di to th fo la in sc in p u s c o t t r v t t e

# जीवन्मुक्त
## और
# मुक्तिमार्ग

लेखक

पंड्या बैजनाथ

# जीवन्मुक्त और मुक्तिमार्ग

सी. डल्यू. लेडबीटर साहिब की अंग्रेजी पुस्तक
'मास्टर्स एण्ड द पाथ' के आधार पर लिखित।


लेखक

रायबहादुर पंड्या बैजनाथ



प्रकाशक

इण्डियन बुक शॉप, थिओसॉफिकल सोसायटी, वाराणसी-१

# जीवन्मुक्त और मुक्तिमार्ग

## प्रथम संस्करण की प्रस्तावना

यह पुस्तक उन जिज्ञासुओंके लिये लिखी गई है जो अंग्रेजीकी मूल पुस्तक पढ़ नहीं सकते। इसी कारण उसे इतने संक्षिप्त और सरल रूपमें लिखा है। थिओसॉफिकल समाजके सदस्योंसे प्रार्थना है कि अपने कुटुम्ब और इष्ट-मित्रोंमें इसका प्रचार कर पुण्य लाभ करें क्योंकि इसका विषय बड़े महत्वका है।

लेखक थिओसॉफिकल पब्लिशिंग हाउस अड्यार, मद्रासका कृतज्ञ है कि उनने उदारतापूर्वक इस सारको प्रगट करनेकी आज्ञा दी है।

## द्वितीय संस्करण की भूमिका

हिन्दीमें ब्रह्मविद्या (थिऑसोफी) सम्बन्धी साहित्यके प्रमुख स्रष्टा रायबहादुर पंड्या बैजनाथ जीने अपनी स्वर्गीया धर्म-पत्नीकी स्मृतिमें कुछ धन देकर हिन्दीमें अपनी लिखित तथा अन्य सुन्दर पुस्तकोंके प्रकाशनका आयोजन संभव कर दिया है। उनके सभी उपयोगी ग्रंथोंके पुनः प्रकाशनका प्रयत्न किया जायगा।

'जीवन्मुक्त और मुक्ति-मार्ग' का यह द्वितीय संस्करण केवल शब्दों और मात्राओंके कुछ फेरफारके साथ बड़ी शीघ्रतासे किया जा रहा है, क्योंकि स० १९३७ ई० का पहिला संस्करण कुछ समय पहिले ही समाप्त हो चुका है और माँग बराबर आ रही है। कागज़ और छपाईका व्यय बढ़ जानेके कारण मूल्य बढ़ाना पड़ा है। आशा है पाठक इसका अधिकाधिक प्रचार कर हमें अन्य ग्रन्थोंके पुनः प्रकाशनमें सहायता देंगे।

—प्रकाशक—

## विषय-सूची



—:०:—

## अध्याय १

# महात्माओंका अस्तित्व

पूर्वीय देशोंके लोगोंमें सिद्ध पुरुषोंके अस्तित्वमें पूर्ण विश्वास है। जीव पुनर्जन्म द्वारा हर जन्ममें विकास करता हुआ आगे बढ़ता जाता है। हम अपने आसपास देखें तो हमें अपनेसे थोड़े आगे बढ़े हुए, विशेष आगे बढ़े हुए और हमसे थोड़े पिछड़े या अधिक पिछड़े जीव दिखाई पड़ेंगे। हममेंसे किसी किसीने अपनी शक्तियोंको जगाया है। ये शक्तियाँ योग्य कालमें प्रत्येक मनुष्यमें जगेंगी। इनके द्वारा हमें दिखता है कि मनुष्यके विकासकी निसेनी (सीढ़ी) हमसे बहुत ऊँचेतक और बहुत नीचेतक चली गई है। इन सिद्ध पुरुषोंको हमलोग महात्मा कहते हैं। बहुतसी गवाही इन लोगोंके अस्तित्वकी मिलती है। मनुष्य जातिके ये खिले हुए फूल अपने मौसिमसे वहुत पहलेके हैं। विकासक्रमका नियम पृथिवीभरमें व्याप्त है। रूप बनते हैं, मिटते हैं, सुधरते हैं; पर जीवात्मा उन सबमेंसे उन्नति करता हुआ, अपनी शक्तियोंको जगाता हुआ आगे बढ़ता जाता है। सारे जगतमें ईश्वरकी शक्ति समाई हुई है। उनकी इच्छाशक्ति विकासको आगे बढ़ा रही है।

इन सिद्धपुरुषोंका वर्णन हर धर्ममें पाया जाता है। हिन्दुओंमें श्रीकृष्ण, श्रीशङ्कराचार्य, भगवान् बुद्ध आदि महापुरुषों का वर्णन है। ईसाई धर्ममें क्राइस्ट (मसीह) का वर्णन है। मैडेम ब्लेवेट्स्की, कर्नल ऑल्कॉट, डॉक्टर ऐनी वेसेंट, एवं लेडवीटर साहिबने कुछ महात्माओंको देखा है और वे लोग उनके विषय

में अपनी साक्षी देते हैं। थियोसॉफिकल सोसायटी के कई सदस्योंने भी दो एक महात्माओंको देखा है और इस विषयमें उन्होंने अपनी साक्षी दी है। आरम्भमें जब अकेली मैडेम ब्लेवेट्स्कीको दिव्यदृष्टि और दिव्यश्रुतिकी शक्तियाँ थीं तब ये महात्मागण कई बार अदृश्यसे दृश्य होजाते थे अर्थात् योगशक्तिसे स्थूल रूप धारण कर लेते थे। इस विषयके बहुतसे प्रमाण हैं। हमलोग प्रतिदिन निद्राकालमें अपने वासनारूप या एस्ट्रल (भुवर्लोक के) सूक्ष्म शरीर में निकल कर अपनी योग्यताके अनुसार न्यूनाधिक विचरते हैं। हममें से बहुत लोग इन सूक्ष्म-देहोंमें इन महात्माओंको भी देखते हैं। मैडेम ब्लेवेट्स्की नेपालके एक मठमें कुछ वर्ष रही थीं जहाँ वे हमारे तीन महात्माओंको उनके स्थूल शरीरोंमें बहुधा देखा करती थीं। कोई कोई महात्मा हिमालय छोड़ कर भारतमें स्थूल शरीरमें कभी-कभी विचरते हैं। कर्नल ऑल्काटने महात्मा मरु और कुथुमि को उनके स्थूल शरीरमें देखा था। दामोदर मावलांकरने महात्मा कुथुमिको स्थूल शरीरमें देखा था। लेडबीटर साहिब भगवान अगस्त्यके घर एक रात्रिके लिये बुलाने पर गये थे। उनके यहाँ इन्होंने भोजन भी किया था। वे ब्राह्मण देह में जमींदार हैं। इन्हीं साहिबने काउंट सेंट जरमेन अर्थात् प्रिंस राकोक्जीसे रोममें भेंट की थी। उन्होंने महात्मा मरु और कुथुमिको कई बार योगशक्तिसे बने स्थूल रूपमें भी देखा है। वे स्वयं भी योगशक्तिसे उनके आश्रमोंको जाते थे। दिव्यदृष्टि और दूसरी योगशक्तियोंसे हमें देवों और देवगणों का भी ज्ञान होता है।

## विकासक्रम।

खनिजवर्गका विकास होते होते वनस्पति वर्ग बना। वनस्पति से पशुवर्ग बना; उससे मनुष्यवर्ग बना और इससे भी परे

दूसरे ऊँचे वर्ग हैं। महात्माओंका भी कहना है कि एक समय वे भी उसी पद पर स्थित थे जिसपर आज हमलोग खड़े हैं और इस बातको हुए बहुत अधिक समय नहीं बीता है। हमलोग भी यथाकालमें उस पद पर पहुँचेंगे। उनका कहना है कि जीवनके विकासक्रमकी सीढ़ियाँ स्वयं ईश्वर तक पहुँचती हैं। थियॉसोफ़ीकी शोधके अनुसार मनुष्य अपने वर्गसे गिरकर पशुवर्ग या वनस्पति वर्ग में अब नहीं जा सकता। पुनर्जन्म लेकर वह मनुष्य ही होगा, पशु या वनस्पति नहीं। हमारे कई कोष या शरीर हैं; उनमेंसे स्थूल और उससे ऊपर भुवर्लोकका वासना या एस्ट्रल शरीर, ये दो तो पूरे विकसित हो चुके हैं और क्रिया करने योग्य हैं; पर मनोमय, विज्ञानमय और आनंदमयकोष अभी पूरे पूरे खिले नहीं हैं। स्थूल शरीर और एस्ट्रल पर भी आत्माका पूरा अधिकार अभी नहीं हुआ है। ये शरीर कभी आत्माके विरुद्ध मनमानी कर डालते हैं। जब एस्ट्रल और मनोमय कोष, दोनों पर अन्तरात्माका पूरा अधिकार हो जायेगा तब अशुद्ध काम-संकल्पवाला नीचा मन शुद्ध होकर ऊँचे मनमें मिल जायगा। तब देहाभिमानी जीव मिटकर अकेला कारण-शरीरस्थ अन्तरात्मा रह जायेगा और उसपर परमात्म-तत्वका, जिसे साधारणतः हम आत्मा कहते हैं, प्रभाव पड़ने लगेगा। जब कारणशरीरस्थ अन्तरात्मा या जीवात्मा शुद्ध होकर हमारे आत्मतत्वमें यानी हमारे परमात्म-तत्वमें मिल जायगा तब हम महात्माके पदको या अशेष (अशेख) पदकी दीक्षाको प्राप्त होंगे। तब आत्मा का सच्चा विकास आरंभ होगा। इस विकासकी दिव्यताका पूरा पूरा ज्ञान अभी हमलोगोंको नहीं है। ऐसी विकसित आत्मा नीचेके घने कोषोंको त्याग देती है, पर जब आवश्यकता पड़े तब वह स्थूल शरीर, एस्ट्रल शरीर या मनोमयकोषको कुछ कालके लिये धारण कर लेती है। हर एक शरीर अपने अपने

लोकमें कार्य कर सकता है और प्रत्येकमें हमें अलग अलग चेतना रहनी चाहिये; इन्हें हिन्दू जाग्रत, स्वप्न, सुपुप्ति, तुरीया तथा तुरीयातीत कहते हैं। महात्मा या जीवन्मुक्त पदको प्राप्त करके भी विकासक्रम जारी रहता है। जीवात्माको इससे आगे बढ़ने के लिये सात भिन्न भिन्न मार्ग हैं। इस जगतकी आन्तरिक व्यवस्था और सत्ता एक "श्वेतसंघ" के हाथमें है जिसमें हमारे दो महात्मा भी शामिल हैं। श्वेतसंघके सदस्य संसारमें बिखरे हुए हैं; एक जगह किसी मठमें नहीं रहते। ये देववर्गके भी नहीं हैं, न सभी भारतीय देह ही धारण किये हैं और न सब हिमालय में ही रहते हैं। इस संघके सब ऊँचे सदस्य एक-दूसरेसे मन द्वारा मिलते रहते हैं। इनमें से कुछ अपने कर्तव्यभावसे शिष्योंको ग्रहण करने और उन्हें सिखानेका भी कार्य करते हैं। पर इनकी संख्या बहुत थोड़ी है।* महात्माओंको बहुतसी और आश्चर्यजनक शक्तियाँ भी रहती हैं। उनका दृष्टिकोण हमसे बिल्कुल भिन्न है। उनका देहात्मभाव नष्ट हो चुका है; वे केवल दूसरोंके कल्याणार्थ जीते हैं। वे पूर्णताको प्राप्त हो चुके हैं। उनका उद्देश्य विकासको ईश्वरकी इच्छानुसार चलानेका है। यही उनका हेतु है। उनमें सब गुण बराबर विकसित हैं।

---

* सारी प्रकृति सात विभागोंमें विभक्त है। जैसे सूर्यका प्रकाश सात रंगका है, प्रकृतिके स्वभावत: सात विभाग हैं, सात किरणें हैं; वैसे ही मनुष्यवर्गके भी सात विभाग हैं, सात किरणें हैं। हर एक किरणके अधिपति एक एक महात्मा नियुक्त हैं जो अपनी किरणवाले शिष्यों का भार लेते हैं। महात्मापदसे नीचेका कोई भी साधक नये शिष्य का पूरा भार नहीं ले सकता। पुराने शिष्य नये शिष्यों को सहायता दे सकते हैं। बहुत अंशमें शिष्यत्वके लिये लोगोंका चुनना इन पुराने शिष्योंके हाथमें छोड़ दिया गया है।

## अध्याय २

# महात्माओंके स्थूल शरीर

**उनका रूपरंग**—महात्माओंको पहिचाननेके लिये उनके स्थूल शरीरोंमें कोई विशेषता नहीं रहती। वे सदैव प्रभावशाली, उदार, सुशील, सम्मान-योग्य, पवित्र और शांत दीख पड़ेंगे। वे शक्तिशाली पर मितभाषी होते हैं। उनका भाषण सहायता देने, चेतावनी देने या अन्य किसी विशेष उद्देश्यसे ही होता है। वे अत्यन्त दयालु और विनोदप्रिय होते हैं पर उनके विनोदमें किसीका चित्त नहीं दुखता। उसमें दयाका भाव रहता है और उसका हेतु जीवनकी अड़चनोंको सरल बनाना ही होता है। वे प्रायः सभी सुन्दर आकृतिके रहते हैं। उनके बुरे प्रारब्ध-कर्म तो कभीके निपट गये हैं। वे स्वास्थ्यके नियमों का पूर्ण पालन करते हैं और उन्हें कभी भी किसी बातकी चिंता नहीं होती। यदि ये नया जन्म लें तो इनका नया शरीर भी बहुत अंशमें पुराने शरीर सरीखा ही रहेगा, क्योंकि उसे बदलनेके लिये इनके पास कोई प्रारब्ध कर्म नहीं है। महात्माको पहचान सकनेके लिये उनका कारणशरीर देखना चाहिये। वह बहुत बड़ा होगा और उसमें रंगीन समकेन्द्रिक गोले होंगे।

**एक आश्रम**—तिब्बतमें एक स्थानपर महात्मा मरु, महात्मा कुथुमि और महात्मा ज्वालकुल रहते हैं। एक गहरे तंग खड्डुके दोनों तरफ महात्मा मरु और महात्मा कुथुमिके आश्रम हैं। खड्डुमें नीचे नाला बहता है जिसके ऊपर एक पुल है जहाँसे रास्ता दोनों घरोंको जाता है। पुलके निकट ही एक द्वार सा है जिसके भीतर बड़ी और चौड़ी गुफाएँ

बड़े बड़े कमरोंके समान हैं। इनमें एक गुप्त अजायबघर है जिसके निरीक्षक श्वेतसंघकी ओरसे महात्मा कुथुमि हैं। जगत में जो जो मनुष्य-जातियाँ हो गई हैं उनके जीवितसे नमूने इसमें रखे हैं। हर एक प्रलयके पीछे पृथ्वीकी सतह कैसी बदल गई इसके भी नीचाई ऊँचाई बतानेवाले नक्शे यहाँ हैं। मनुष्य-जातियाँ कहाँसे निकल कर किधर भटकीं, जगतके भिन्न भिन्न धर्मोंका प्रभाव कहाँ कहाँ कैसा कैसा पड़ा, इनके भी नकशे हैं। मनुष्य-जाति के बड़े बड़े नेताओं और बहुत पुराने कालके धर्मसंस्थापकोंकी मूर्तियाँ भी हैं। बहुत पुराने युगोंके बने अमूल्य ग्रंथ भी यहाँ रखे हैं। यहाँ भगवान गौतमबुद्धके अपने हाथका लिखा एक ग्रंथ है, एक ग्रंथ भगवान क्राइस्टके हाथका लिखा भी है। यहाँ ज़्यान (Dzyan) की असल प्रति रखी है जिसका वर्णन मैडेम ब्लेवेट्स्की अपनी पुस्तक "सीक्रेट डॉक्ट्रिन" में करती हैं। दूसरे गोलोंकी लिपियाँ भी यहाँ हैं। वनस्पतियों और पशुओंके रूप भी यहाँ चित्रित हैं जिनमें से कुछका प्रमाण तो चट्टानके भीतरके जीवोंके बचे निशानों ( fossils ) से प्रकट होता है और कुछको विज्ञान अभी जानता ही नहीं है। सब मूर्तियों और नमूनोंमें रंग असलके समान ही दिया गया है। ये नमूने पीछेसे संग्रह नहीं किये गये पर विकासका इतिहास समझनेके लिये अपने अपने समयसे ही जमा किये गये थे। भिन्न भिन्न सभ्यताओं द्वारा आविष्कृत यन्त्रोंके भी नमूने यहाँ रखे हैं।

इन बड़े-बड़े कमरोंमें प्रवेश करनेके पूर्वके छोटे कमरेमें महात्मा मरु और कुथुमिके परीक्ष्यमाण शिष्योंकी मूर्तियाँ भी दीवालसे लगी हुई रखी हैं। पर ये स्थूल आखोंको न दिखेंगी क्योंकि इनकी सबसे स्थूल प्रकृति ईथर है। इस नालेके एक ओर एक बड़ा तालाब भी है।

महात्मा कुथुमिके घरमें तीन कमरे हैं। घर उत्तरमुख है। पश्चिमकी ओरके आधे घरमें एक कमरा प्रायः ५० फुट लम्बा और ३० फुट चौड़ा है; बाकीके आधे घरमें दो कमरे हैं। इनमें उत्तर-पूर्वका कमरा सोनेके लिये और दक्षिण-पूर्वका कमरा पुस्तकालयके काममें आता है। घरके तीन ओर चौड़ा बरामदा है। बड़े कमरेमें खिड़कियाँ बहुत हैं। उसमें एक तापनेके लिए चिमनी भी है जिससे तीनों कमरे गरम होते हैं। इस कमरेमें मेज़, सोफा तथा एक ऑर्गन बाजा भी है। छत प्रायः २० फुट ऊँची और सुन्दर है। पुस्तकालयमें हजारों पुस्तकें हैं। महात्मा कुथुमि अंग्रेजीके तो पूर्ण ज्ञाता हैं ही, पर वे फ्रेंच और जर्मन भाषा भी जानते हैं। इस पुस्तकालयमें उनके एक शिष्य द्वारा भेंट किया हुआ एक टाइपराइटर भी है।

इनके आश्रममें एक देवी हैं जिन्हें ये बहिन कहते हैं और जो शिष्या जान पड़ती हैं। ये बहिन इनसे बहुत अधिक बुड्ढी दिखती हैं। ये इनके घरकी और नौकरोंकी निगरानी करती हैं। एक दंपति इनके बहुत पुराने नौकर हैं पर उन्हें अपने स्वामीका सच्चा माहात्म्य बिल्कुल मालूम नहीं है। गुरुदेवके पास कुछ जमीन और एक बड़ा बगीचा भी है। नौकर भी खेती करनेको हैं। बगीचेमें से एक छोटीसी जलधारा बहती है जिसका वहाँ एक छोटा जलप्रपात भी है। यहाँ बैठ कर वे अपने शिष्योंको विचार और आशीर्वाद भेजते हैं। कभी-कभी वे अपने बड़े कमरेकी आराम कुर्सी में भी बैठते हैं। तब नौकर लोग उन्हें समाधिमें समझ कर उठाते नहीं हैं। गुरुदेव कुछ संगीत भी बनाते हैं और कई विषयों पर लेख भी लिखते हैं। विज्ञानकी उन्नतिमें भी उन्हें बहुत रुचि है।

कभी-कभी महात्मा कुथुमि बड़े कुम्मैत घोड़े पर चढ़ते हैं

और यदि दोनों का काम एक ही स्थान पर हो तो महात्मा मरु भी इनके साथ जाते हैं और वे एक बड़े सफेद घोड़े पर चढ़ते हैं। कभी-कभी वे अपने कमरे का बाजा भी बजाते हैं। यह इनकी निगरानीमें तिब्बतमें बना था। उस बाजेके साथ गन्धर्वोंका संबंध जोड़ दिया गया है। उसके बजने पर ये गन्धर्व भी उसमें सहायता देते हैं जिससे उससे दिव्य संगीत निकलता है।

प्रतिदिन प्रातःकाल कुछ लोग—शिष्य नहीं, पर अनुयायी—आकर उनके बरामदेमें या बाहर बैठते हैं। कभी कभी गुरुदेव उन्हें छोटासा भाषण भी देते हैं पर बहुधा वे अपने काममें लगे रहते हैं और इन लोगों को देखकर मुस्कुरा देते हैं। गुरुदेव बहुधा अपने कमरेमें मेज़ पर भोजन करते हैं पर कभी-कभी बरामदेमें इन लोगोंके बीचमें बैठकर भी खाते हैं। हमने इन्हें कभी मध्यान्होपरांत भोजन करते नहीं देखा है। यह भी संभव है कि वे रोज़ आहार न करते हों। हमने उन्हें छोटी गोल मीठी रोटियां खाते देखा है। इन्हें उनकी बहिन बना देती हैं। वे दाल भात भी खाते हैं। वे श्वेत वस्त्र पहिनते हैं पर सिर खुला रहता है। महात्मा मरु अकसर दुपट्टा बांधते हैं।

महात्मा मरुका घर नालेके उस पार, बहुत नीचेमें दो खंडोंका और कांचदार बरामदेवाला, गुफाओंके द्वारके पास ही है। उनकी भी दिनचर्या प्रायः इन्हीं की-सी है।

महात्मा कुथुमिके घरके पास थोड़ी दूर ऊँचे पर महात्मा ज्वालकुलकी कुटिया है जो उन्होंने अपने हाथसे अपने गुरुदेवके निकट रहनेके लिए बना ली थी; तब ये शिष्य ही थे और महात्मा पदको नहीं पहुँचे थे।

भगवान वैवस्वतमनु पाँचवी मनुष्य-जातिके जन्मदाता और अधिष्ठाता, महर्षियोंमें सबसे ऊँचे, छः फुट आठ इञ्च लंबे, बड़ी सुन्दर आकृतिके हैं। उनकी पैनी नाक, शक्तिशाली मुख, पूर्ण और लंबी दाढ़ी, सिंहके समान सुन्दर सिर और भूरी सुवर्णमय प्रकाशवाली आँखें हैं। ये हिमालयमें भगवान मैत्रेय के आश्रमके निकट ही रहते हैं।

महात्मा मरु भी इन्हींके समान शरीरवाले हैं। ये छठवीं मूलजातिके मनु होंगे। इनका देह राजपूत राज्यकुलका है। इनकी काली दाढ़ी दो भागोंमें विभक्त है। सिरके लंबे बाल कंधे पर गिरते हैं और उनकी काली पैनी आँखें शक्तिसे भरी हुई हैं। ये साढ़े छः फुट ऊँचे हैं। इनका वर्तन सिपाहियाना है। ये छोटे संक्षिप्त वाक्य बोलते हैं। इनके सामने जानेसे अत्यन्त शक्तिका और आज्ञा देनेवाले महात्माका भान होता है जिससे मनमें उनके प्रति गंभीर आदरका भाव उत्पन्न होता है। एस० रामस्वामी अय्यरने इन्हें स्थूल शरीरमें देखा था।

चौथी मूलजाति के मनु भगवान चाक्षुष भी ऐसी ही राजोचित मूर्तिधारी हैं। इनका देह चीन देशका है और ये ऊँची जातिके हैं। ये अकसर लंबी ज़रीकी पोशाक पहिनते हैं। इनका चेहरा चीनी लोगोंके समान है और गालकी हड्डियाँ ऊँची उठी हुई हैं।

बोधिसत्व जगद्गुरु भगवान मैत्रेय और उनके सहायक महात्मा कुथुमिमें सर्वव्यापी विश्वप्रेम विशेष रूपसे है। भगवान मैत्रेयका शरीर केल्टिक जातिका है। चेहरा बहुत सुन्दर, शक्तिवान पर अत्यन्त कोमल है। उनके रक्त सुवर्णसे केश कंधों पर लटकते हैं। दाढ़ी नुकीली है। नील वर्णकी दो

आँखें दो तारोंके समान हैं और अखंड शांतिके जलसे भरे दो छोटे जलाशयोंका भान कराती हैं। इनके आसपास इतना प्रकाश छाया रहता है कि उस पर आँख ठहर नहीं सकती। इसमें साथ-साथ प्रेमप्रभुके शरीरसे निकलती आश्चर्यजनक गुलाबी रंगकी प्रभा भी मिली रहती है। इनका घर हिमालयमें है। उसमें बहुत खिड़कियाँ हैं। घरके नीचे बगीचा और बनाई हुई सम जमीनें और उनके बहुत नीचे भारतवर्षके विशाल मैदान हैं। संध्याको ये कभी-कभी अपने बागमें घूमते हैं तब इनकी श्वेत पोशाकमें जरीका किनारा लगा रहता है। ये ही क्राइस्ट हुए थे। इनका प्रेम बड़ा मधुर है।

महात्मा कुथुमिका शरीर काश्मीरी ब्राह्मणका है; साधारण अंग्रेज सरीखा गोरा है। उनके बाल लम्बे और आँखें नीली एवं प्रेम तथा आनन्द से पूर्ण हैं। बाल और दाढ़ीका रंग हल्का लाल है जो सूर्यके प्रकाशमें सुवर्णमय भासता है। नाक नोकदार, आँखें बड़ी और नीले जल भरी सी हैं। ये भी जगत्के शिक्षक और पुरोहित कार्यके निरीक्षक हैं। ये छठवीं मूलजातिके बोधिसत्व बनेंगे।

**महाचौहान** एक बड़े व्यवस्था-कुशल राजमन्त्री सरीखे हैं; पर उनमें भी बहुतसे गुण सैनिकके हैं। इनका शरीर भारतवर्ष का है। ये दुबले, ऊँचे, नुकीली नाक और पतले चेहरेके हैं। इनकी आँखें गहरी और वेध करनेवाली हैं। ये दाढ़ी मूँछ कुछ नहीं रखते। बोली सैनिक सरीखी है। ये हिन्दुस्तानी पोशाक पहिनते और सिर पर फेंटा बाँधते हैं।

**काउंट सेंट जरमेन** की देह यूरपकी और ऊँचे कुलकी है। रंग कुछ कम गोरा, आगेके बाल पीछेको मुड़े हुए और सिर

के बीचमें दोनों बाजू मोड़े हुए, छोटे हैं। ये गहरे रंगकी ज़रीवाली पोशाक पहिनते हैं; अक्सर एक लाल फौजी कोट भी पहिनते हैं।

महात्मा सिरेपिसने ग्रीसदेशमें जन्म लिया था, ऊँचे गोरे रंगके हैं। इनका कार्य मिश्र देशमें होता है। चेहरा एक तपस्वीका है।

वेनिशियन चौहान छः फुट पाँच इञ्च ऊँचे, कदाचित् श्वेत संघमें सबसे सुन्दर आकृतिके हैं। दाढ़ी लंबी, बाल सुनहले और आँखें नीली हैं। इनका जन्म इटलीके वेनिस नगरमें हुआ था। महात्मा हिलेरियन ग्रीसमें जन्मे, सुन्दर आकृतिके हैं।

महात्मा जीसस ( ईसा ) का शरीर कुछ साँवलासा, सिरिया देशका है। अरब लोगोंके समान काली आँखें और काली दाढ़ी है। ये सफेद कपड़े और सफेद पगड़ी पहिनते हैं। सब भक्तोंके ये सहायक हैं। ये अरबके वायव्यकोणमें लेवेनान पहाड़में रहते हैं।

भगवान अगस्त्य दक्षिण भारतमें जमींदार हैं। लेडबीटर साहबको उनके यहाँ एक बार जानेका और ठहरनेका सौभाग्य हुआ था। अकेले इन्हींके बालोंमें कुछ सफेद बाल भी दिखाई देते हैं। महात्मा ज्वालकुल इस अशेष पदको थोड़े वर्ष पूर्व ही प्राप्त हुए हैं। उनका चेहरा तिब्बत देशका, गालकी हड्डियाँ उठी हुई, और मुख रूखासा है। इसी जन्ममें इस पदको प्राप्त होनेके कारण इनके चेहरेमें अभी वैसी सुन्दरता नहीं आई है। ये अब बुड्ढे हो चले हैं।

जगतका कार्य करनेके लिये इन लोगोंको ये शरीर पूर्ण स्वस्थ तथा अन्तरात्माके सर्वथा अनुकूल बनाये रखना पड़ता

है। यह कार्य कुछ सरल नहीं है। सुसंरक्षित वातावरणमें रखनेसे ये शरीर बहुत दिन तक टिकते हैं और देखनेमें कम उमरके लगते हैं। महात्मा मरु अभी ३५ या ४० वर्षके दिखते हैं पर कहते हैं कि उनकी आयु इससे चारपाँच गुनी अधिक होगी। मैडेम ब्लेवेट्स्कीका कहना था कि जैसे उन्होंने इन्हें अपने बचपनमें देखा था ठीक वैसेही ये उनके बुढ़ापेमें दिखते थे। महात्मा कुथुमि भी उसी वयके दिखते हैं पर उन्होंने यूरपके किसी विश्वविद्यालयमें १८५० ई० के पूर्व डिग्री प्राप्त की थी जिसके अनुसार उनकी आयु अब १०० वर्षसे अधिक होनी चाहिये। इन लोगोंकी आयु कहाँ तक बढ़ सकती है, यह मालूम नहीं है।

ऐसा शरीर बहुत नाजुक होता है और संसारके घर्षणमें रहकर शीघ्र ही घिस जायगा और उनको बहुत कष्ट भी मिलेगा, इसलिये इन महात्माओं को एकान्तमें रहना पड़ता है। किसी शिष्यके शरीरमें परकायप्रवेश करलेनेसे गुरुदेव को बहुत सुविधा होती है। गुरुदेव उस शरीरमें थोड़े या अधिक कालके लिए प्रवेश करके अपना कार्य पूर्ण करते हैं। भगवान बुद्धने अपने अंतिम जन्ममें इस प्रकार अपने एक शिष्य का शरीर लिया और क्राइस्टने ईसाके शरीरमें अंतिम तीन वर्षतक रह कर अपना कार्य किया। यदि किसी शिष्यका शुद्ध और योग्य शरीर मिल जाय तो महात्मा पुनर्जन्म लेनेके बदले उसमें प्रवेश कर १५-२० वर्षके समयको बेकाम खोनेसे बचा लेते हैं।

—:०:—

## अध्याय ३

# महात्माओंके पास पहुँचनेका मार्ग

जगतमें महात्माओंका संघ—श्वेतसंघ—सदैव बना रहा है। युगोंसे इनके पास ज्ञान भी संचित रहा है जिसकी ये नित्य परीक्षा करते रहते हैं। उस ज्ञानका एक बहुत छोटा अंश उन्होंने जगतके कल्याणार्थ थियॉसोफ़ी या ब्रह्मविद्याके नामसे प्रकट किया है। जब हम इस ज्ञानके अनुसार अपना जीवन बना लेंगे तब श्वेतसंघ जगत्में और अधिक ज्ञान प्रगट करेगा। जो लोग अभी भी उनकी प्राप्तिके मार्गमें प्रवेश करना चाहते हैं उनके लिये मार्ग खुला है। पर इनमें जरा भी पक्षपात नहीं है। यदि किसी मनुष्यको सिखानेसे वह जगकी अच्छी सेवा करेगा तो वे उसके लिये विशेष कष्ट उठायेंगे। वे हर कार्यको जगतकी सेवाके दृष्टिकोणसे देखते हैं। वे कार्यमें बहुत मग्न हैं। लाखों मनुष्योंके कारण शरीरों पर या बुद्धि लोकके कोषों पर ये नित्य प्रभाव डालकर उन्हें ऊँचा उठाते हैं। ऐसे महात्माओं को ऐसे प्रभावशाली कामोंसे मन खींचकर कभी कभी अपने शिष्य पर ध्यान देना पड़ता है। इसलिये जब तक शिष्य इस ध्यान के बदलेमें भविष्यमें जगकी काफ़ी सेवा करने योग्य न हो तबतक महात्मा उसको ग्रहण न कर सकेंगे।

मनुष्यजातिका विकास बहुत धीरे धीरे होता है पर वह सदैव जारी रहता है। यह काल ऐसा है कि इस समय उन्नति में शीघ्रता करना सरल है। हजारों वर्षमें जो उन्नति होती सो इस समय कुछ जन्मोंमें ही हो सकती है। ऐसा प्रयत्न थियोसॉफिकल समाजके अंतरंग स्कूलके बहुतसे सदस्य इस समय

कर रहे हैं। वहाँ यह बताया जाता है कि इस ऊँचे कार्यके लिये किस प्रकार शीघ्र तैयार हो सकते हैं। पाठकके मनमें यह प्रश्न उठेगा कि हम इसके लिये क्या करें। इसका सरल उत्तर यह है कि मनुष्यके विकासमें सहायता कीजिये। गुरुदेवोंके सहायताके कार्यमें मदद दीजिये। अभी आपसे जो कुछ बन सकता हो उतना ही करिये और आपमें चरित्रकी शक्ति आने पर तुरन्त ही ऊँचे कार्यमें खींच लिये जायेंगे। हमें अपना कार्य खुद ही ढूँढ़ निकालना चाहिये। किसीके कार्य बताने की बाट न देखनी चाहिये। थियोसॉफ़िकल समाजकी सेवा करना उन महात्माओंकी भी सेवा है। विवाहित और अविवाहित दोनों ही अपने अपने क्षेत्रमें आवश्यक कार्य कर सकते हैं।*

श्वेत-संघमें दाखिल होनेके लिये साधनचतुष्टय की आवश्यकता है जिसका वर्णन तत्वबोध, अपरोक्षानुभूति और वेदान्तसारादि ग्रंथोंमें अच्छी तरहसे दिया है। श्री कृष्णमूर्तिके "श्री गुरुचरणोंमें" (At the Feet of the Master) में भी इसकी बहुत सुन्दर व्याख्या है। इस पुस्तकमें 'मुमुक्षुत्व' साधन के बदले 'प्रेम' रखा गया है। पूर्ण मोक्ष तो ईश्वरसे एकत्व प्राप्त

---

*एक कवितामें कहा है कि मन्दिरके तीन द्वार हैं। ज्ञान, कर्म और प्रार्थना; किसी भी द्वारसे प्रवेश कर सकते हैं। सब शक्तियों को बढ़ाना श्रेयस्कर है। सब निःस्वार्थ, परोपकारी काम गुरुदेव का काम है। हमें विशेष जिम्मेदारी ग्रहण करने की योग्यता प्राप्त करनी चाहिये। जब गृहके सब कार्य गुरुदेव के नाम पर और उनके लिये ममता त्यागकर निष्काम भावसे किये जाते हैं तब वे भी गुरुदेव की सेवा बन जाते हैं। गुरुदेवके कार्य में छोटा बड़ा कुछ नहीं है। सभी कार्यों का महत्व है। अपना काम स्वयं ढूंढ़ लेना चाहिये। कोई बतावे यह बाट न देखनी चाहिये।

करनेसे होता है और ईश्वर प्रेमरूप है। इसलिये पूर्णतया प्रेममय हुए बिना मोक्ष नहीं मिल सकता। "मार्ग प्रकाशिनी", "मुमुक्षु का मार्ग", "सारशब्द" आदि पुस्तकोंसे भी इस विषयको समझनेमें सहायता मिलती है। इनको पढ़कर जिज्ञासुको अपना चरित्र सुधारना चाहिये और परसेवाका कार्य हाथमें लेना चाहिये। गुरुदेव हर एक कार्यको मनुष्यके कल्याणकी दृष्टिसे देखते हैं। वैसा ही दृष्टिकोण हमारा भी होना चाहिये। जिससे विकासमें सहायता मिले वही कार्य धर्म, वही अच्छा और ग्राह्य है; जिससे विकासमें बाधा पड़े वही पाप, वही बुरा और त्याज्य है। इस नियमसे हम तुरन्त जान सकते हैं कि किस कार्यमें सहायता देना और किस कार्यको रोकना चाहिये।

जब कोई मनुष्य थियोसॉफ़िकल समाजका सदस्य बनता है तब एक क्षणके लिये इन गुरुदेवोंकी दृष्टि उस पर स्थिर होती है। बहुतोंको तो वे, उन जीवोंके पूर्व संस्कारके कारण, इस समाजमें प्रवेश करनेका योग ला देते हैं। इसके अंतरङ्ग समाजमें प्रवेश करने पर उनसे एक सम्बन्ध बँध जाता है, आरम्भमें उस अंतरङ्ग समाजके बाह्य अधिष्ठातासे और उनके द्वारा गुरुदेवसे। यह शृङ्खला आगे बढ़नेसे विशेष बलवती होती जाती है। बाह्य अधिष्ठाता अपने गुरुसे एक हैं, इस प्रकार इस अन्तरङ्ग विभागका सदस्य भी उनसे एक हो जाता है। सारा श्वेतसंघ एक है और प्रारब्धसे साधकका जिनसे संबंध होगा उन्हींका शिष्य वह आगे जाकर बन जायगा। गुरुदेव अन्तरङ्ग समाजके सदस्योंसे भी कभी कभी जगसेवाका काम ले लेते हैं पर यह कार्य वे अपने शिष्योंसे बहुत अधिक लेते हैं। जिज्ञासुको यह चिंता न होनी चाहिये कि गुरुदेवका ध्यान हमारी ओर कैसे खिंचे। अन्धेरेमें जैसे दीर्घ प्रकाश छिप नहीं

सकता ऐसे ही साधनचतुष्टयवाला शिष्य भी गुरुदेवोंको दीप्तमान दिखता है और उनका ध्यान आकर्षित करता है। इसलिये हमारा कर्तव्य यही है कि अपने चरित्रको साधनचतुष्टययुक्त बनावें और थियोसॉफ़िकल साहित्यके अध्ययन द्वारा तथा दूसरोंकी निष्काम सेवा द्वारा अपनेको शिष्य बनने योग्य बनावें। पर गुरुदेव जितना ध्यान हम पर देंगे उससे अधिक जगसेवा जब तक हमसे न हो सकेगी तब तक गुरुदेव नियमानुसार हमें अपना शिष्य नहीं बना सकते। यदि कभी नये शिष्यमें दोप दिखाई पड़े तो हमें इसका निश्चय रहना चाहिये कि भीतर कुछ अच्छे गुण छिपे हैं जिनके कारण ऊपर दिख पड़ते दोष विशेष महत्त्वके नहीं हैं।

हिन्दूशास्त्रोंमें कहा है कि गुरु अपने शिष्यके किये कर्म्मों का उत्तरदाई बन जाता है। जिस क्षणसे गुरु शिष्यमें कोई नई शक्ति जगाता है, नया ज्ञान देता है, उसी क्षणसे उस शिष्य के अध्यात्म-विद्या सम्बन्धी पापोंके लिये वह गुरु जवाबदार हो जाता है जब तक कि शिष्य स्वयं महात्मा पदको प्राप्त न हो लेवे। प्रतिदिन ध्यान करनेसे शिष्यकी विचारशक्ति बढ़ जाती है। यदि वह किसीके विषयमें बुरे विचार मनमें रखेगा तो उससे उस दूसरेका अहित होगा; कभी इतना अहित हो सकता है जिससे उसका सारा जीवन ही बिगड़ जाय; शिष्यके बुरे विचारोंसे वह व्यक्ति बुरा न होने पर भी बुरा बन जाय, पापमें पड़ जाय। कभी विचारका रूपान्तर कर देनेसे उनका हित होगा। जैसे कोई व्यक्ति शराबी है; यदि शिष्य विचारे कि उस शराबीका यह कैसा बुरा काम है, अपने स्त्री और बच्चोंके प्रति उसका यह कैसा अन्याय है तो यह विचार ग़लत नहीं है पर उस व्यक्तिको सहायक भी नहीं है। यदि उसके बदले शिष्य

यह विचारे कि "इसका आत्मा जगे और इस दुर्बलताको जीते; इसमें यह दृढ़ भाव आवे कि मैं इस दुर्बलताको जीत सकता हूँ और जीत लूँगा" तो इससे उस व्यक्तिको सहायता मिलेगी।

गुरुदेवका ध्यान करनेसे उनसे सम्बंध बँध जाता है। दिव्यदृष्टिवालेको यह प्रकाशकी रेखाके रूपमें दिखता है। ऐसी रेखा गुरुदेवकी चेतनामें प्रभाव उत्पन्न करती है और वे उसके उत्तरमें आशीर्वाद भेजते हैं, जो ध्यानके पश्चात् भी बहुत देर तक आता रहता है। ऐसा प्रतिदिनका और नियुक्त समयका ध्यान बड़े महत्त्वका है। उसे प्रतिदिन उसी समय पर करना चाहिये। स्थूल फल न भी दिख पड़े तो भी उसे बराबर करते रहना चाहिये। आरम्भमें सदैव यह देखते रहना चाहिये कि ध्यानका क्या स्थूल प्रभाव शरीर पर पड़ता है। ठीक रीति से ध्यान करनेसे सिर दर्द या कोई दूसरा दर्द नहीं होना चाहिये। ध्यानसे विचार और एकाग्रता पर जोर पड़ता है। पर इसे ऐसी सावधानीसे करना चाहिये कि अति न हो और न कोई बुरा परिणाम उत्पन्न हो। कभी कभी कोई बहुत गहरा ध्यान दीर्घ काल तक करता है जिससे शरीरको दुःख होता है। यह ठीक नहीं है। मस्तिष्कको थोड़ा अधिक दबा देना तो सरल है पर उसके नुकसानको मिटाना बड़ा कठिन हो जाता है। कभी कभी थोड़े दिनोंमें ऐसी कुदशा उत्पन्न कर ली जा सकती है जिसे सुधारनेमें कई वर्ष लग जायेंगे। इसलिये जब कभी ध्यान करनेसे किसी प्रकारका बुरा परिणाम दीख पड़े तो ध्यानको कुछ दिनोंके लिये रोककर आरोग्यता सुधारनी चाहिये और बन सके तो जो इन बातोंको समझता हो, उसकी सलाह लेनी चाहिये।

उदासी न आने पावे; उदासीसे गुरुदेवको सहायता करना कठिन हो जाता है। उदासीसे यह भी सिद्ध होता है कि हम

अपना चिन्तन ज्यादा करते हैं और गुरुदेवका कम। अहंकार, चिड़चिड़ापन, दूसरोंकी अन्तरंग उन्नतिके विषयमें कुतूहल, बुरा मानलेनेकी प्रवृत्ति, ये दुर्गुण शिष्य बननेमें बाधा डालते हैं। सदैव अपने विषयमें सोचते रहना यह भी बाधाकारक है। हम अपनेको गुरुदेवको पूर्णतया समर्पण नहीं कर देते; कुछ थोड़ा-सा पीछे रख लेते हैं। यह भूल है। हमें अपनेको पूर्णतया अर्पण कर देना चाहिये। शिष्यमें श्रद्धा और दृढ़ इच्छाशक्तिकी काफ़ी मात्रा होनी चाहिये। जब तक उसका यह दृढ़ निश्चय नहीं है कि मैं इस कार्यको साध सकता हूँ और जितने जल्दी हो सके उसे अवश्य साध लूँगा, तब तक वह सिद्धिको प्राप्त न होगा।

—:०:—

## अध्याय ४

## परीक्ष्यमाण शिष्य

पूर्ववर्णित उत्साही ब्रह्मविद्याके अध्ययन और आत्मसमर्पण करनेवालोंमें से गुरुदेवोंने बहुतसे प्रसंगों पर अपने शिष्य बनाये हैं। पर वे इस बातमें बहुत सावधान रहते हैं कि योग्य पात्र ही शिष्य बने। परीक्ष्यमाण शिष्य पदका यही हेतु है।

जब हमारी काफ़ी उन्नति और शुद्धि हो चुकेगी तो गुरुदेव हमें अपना परीक्ष्यमाण शिष्य बनावेंगे अर्थात् कुछ काल तक हमारी परीक्षा करते रहेंगे और देखेंगे कि हम संसारी अड़चनोंमें कैसा व्यवहार करते हैं। ऐसे प्रसंग पर गुरुदेव किसी अपने योग्य शिष्यको आदेश करते हैं कि अमुक व्यक्तिको हमारे

पास उसके एस्ट्रल या वासना शरीरमें ले आओ। आने पर कोई क्रिया नहीं होती पर गुरुदेव उसे कुछ उपदेश देते हैं और बताते हैं कि उसे भविष्यमें क्या साधना करनी चाहिये। वे अपनी कृपापूर्ण उदारतासे जो कुछ उसने अच्छा काम किया हो उस पर उसे बधाई भी देते हैं।

फिर वे उसकी एक जीवित मूर्त्ति बनाते हैं अर्थात् ईथर, एस्ट्रल और मनोलोककी प्रकृतियोंसे उसके कारण देह, मनोमय-कोष, एस्ट्रल शरीर और ईथरमयशरीरकी बिलकुल नकल या प्रतिमूर्त्ति बना लेते हैं और उसे अपने निकट रखते हैं कि उसको समय-समय पर देख सकें। प्रत्येक ऐसी मूर्त्तिका ओजसी सम्बंध उसके जीवित पुरुषसे इस प्रकार बाँध दिया जाता है कि उसका हर एक विचार या मनका भाव इस मूर्त्तिमें भी आ जावे और दिख पड़े। इस प्रकार गुरुदेव उस मूर्त्तिको देखकर तुरन्त यह जान लेते हैं कि पिछले निरीक्षणके बाद इसके शरीरमें कौन-कौन क्षोभ हुए, कौन-कौन चिन्ताएँ आईं, कौन-कौन अपवित्र विचार आये, इत्यादि। जब बहुत काल तक कोई बड़ा दोष नहीं दिख पड़ता तब गुरुदेव उस शिष्यको स्वीकार कर लेते हैं।

स्वीकार कर लेनेसे शिष्य और गुरुदेवमें ऐसी एकता और घनिष्ठता हो जाती है जिसकी हम लोग कल्पना नहीं कर सकते। गुरुदेव उस शिष्यके ओजसको अपने ओजसमें मिला लेने का प्रयत्न करते हैं कि उनकी शक्तियाँ शिष्य पर सदैव ध्यान दिये बिना भी, कार्य करती रहें। पर इसका फल एक दिशामें ही नहीं होता, दोनों दिशाओंमें होता है। यदि शिष्यके भावोंमें या विचारोंमें कुछ ऐसी अशुद्धि है जिसका प्रभाव गुरुदेव पर पड़ेगा तो ऐसी एकता संभव न हो सकेगी। जब तक यह अशुद्धि

उसमेंसे निकल न जाय तब तक इस शिष्यको स्वीकृतिके लिये ठहरना पड़ेगा। परीक्ष्यमाण शिष्य दूसरे साधारण लोगों से विशेष अच्छा है ऐसा आवश्यक नहीं है। वह किसी-किसी बातमें गुरुदेवके कार्यके लियें विशेष उपयुक्त है और उसकी दीर्घकाल तक जाँच करना आवश्यक है। क्योंकि बहुतसे लोग आरंभमें बड़े उत्साहयुक्त, सेवा भरे और आशादायक दिख पड़ते हैं। पर पीछेसे निरुत्साह होकर लौट पड़ते हैं।

उस जीवित मूर्त्तिमें अकेले दोषही नहीं दिख पड़ते। शिष्यकी एस्ट्रल ( भुवर्लोक ) और मनोलोककी चेतनाका पूरा पूरा व्यौरा उससे जाना जाता है। उससे मनुष्योंके प्रति आशीर्वाद और सबके प्रति शांतिके भावका प्रवाह निकलना चाहिये। आगे बढ़नेके लिये सक्रिय भलाई चाहिये न कि केवल मानसिक सद्इच्छा।

यदि परीक्ष्यमाण शिष्य कोई असाधारण अच्छा काम करे तो क्षणमात्रके लिये उसके प्रति गुरुदेवका ध्यान विशेष आता है और वे, यदि योग्य समझें, तो शिष्यका किसी प्रकारसे उत्साह बढ़ा देते हैं या फिर वे उसकी बाटमें कुछ नया काम रखकर देखते हैं कि वह शिष्य उसे किस प्रकार करता है। बहुधा यह काम वे अपने किसी पुराने शिष्यको सौंपते हैं। शिष्यको ऐसे सेवाके अवसर देना जबाबदारीका काम है। इन अवसरोंको शिष्य ग्रहण करे तो अच्छी बात है पर यदि वह उन्हें ग्रहण न करे तो यह उसकी त्रुटि समझी जाती है और ऐसे अवसर फिर प्राप्त करनेमें उसे थोड़ी अड़चन होती है। परीक्ष्यमाण शिष्यकी कोई विशेष परीक्षा नहीं होती। कभी थोड़े ही सप्ताहोंमें यह परीक्षा हो चुकती है और कभी-कभी इसमें कई वर्ष बीत जाते हैं।

संसारका यह समय असाधारण है। इस समय बहुतसे बड़े जीवात्मा और योगभ्रष्ट जीव भी जन्म ले रहे हैं। ये लोग पूर्वकर्मानुसार शीघ्र युवावस्थामें ही मार्गमें प्रवेश कर लेते हैं। यह ध्यानमें रखना चाहिये कि कारणशरीरस्थ जीवात्माको ये पद प्राप्त होते हैं; उसकी दीक्षा होती है, न कि स्थूलशरीर की, और जीवात्माकी आयुका निर्णय करना बड़ा कठिन है। मातापिताओंको चाहिये कि ऐसे ऊँचेजीववाले बालकोंके प्रति कठोरता या क्रूरताका बर्ताव थोड़ा भी न करें। ऐसे बालकोंको निरंतर प्रेमके वातावरणमें रखना चाहिये। भय उनके पास कभी न पहुँचने पावे। कभी-कभी मातापिता या शिक्षकके क्रूरताके बर्तावसे ऐसा भयंकर परिणाम होता है कि उस बालकका आध्यात्मविकास उस ज़न्मके लिये बहुत कुछ रुक जाता है। दूसरे साधारण बालकोंमें भी क्रूर बर्तावसे उनका विकास बहुत कुछ बिगड़ जाता है।

भगवान मैत्रेय ऋषीश्वर देव और मनुष्य दोनोंके गुरु हैं। ईश्वरकी आध्यात्मिक व्यवस्थामें ये जगतके धर्म और शिक्षाविभाग के मंत्री हैं। जहाँ आवश्यकता होती है ये स्वयं प्रगट होते हैं या अपने शिष्यको भेजकर नया धर्म देशकालकी आवश्यकतानुसार स्थापित कराते हैं। सत्य तो एकही है पर उसके प्रचारका रूप देशकालानुसार बदल जाता है। इस कार्यमें उनके सहायक महर्षि कुथुमि हैं जिनके साथी महर्षि मरु हैं। महर्षि मरु और देवापिका वर्णन श्रीमद्भागवत ( स्कं० १२।३ ) और विष्णु-पुराण ( अ० ४।२४ ) में है। भावी मनुष्य-जातिके गुरु महर्षि कुथुमि और मनु महर्षि मरु होंगे। अब यहाँ पर तीन बालकोंको परीक्ष्यमाण शिष्य बनाते समयका वर्णन लिखते हैं जिससे पाठक समझ सकेंगे कि यह क्रिया कैसी होती है। यह लगभग १९१४-१५ की बात है।

## परीक्ष्यमाण-शिष्यपद-प्राप्तिकी क्रिया

हमलोगोंको गुरुदेव कुथुमि अपने वरामदेमें वैठे मिले। हम इन तीन वालकोंको उनके पास ले गये। उन्होंने अपने हाथ उनकी ओर वढ़ाये। प्रथम वालकने सुन्दरतासे घुटना टेककर चुम्वन किया और वह गुरुदेवके घुटनेका आसरा पकड़कर घुटनेके वल खड़ा रहा। सवकी दृष्टि गुरुदेव पर जमी हुई थी और उनकी अन्तरात्माएँ उनकी आँखों द्वारा गुरुदेवके पास पहुँचतीसी प्रतीत होती थीं। वे वड़ी सुन्दरतासे मुस्कुराये और वोले : "मैं विशेष आनन्दके साथ तुम्हारा स्वागत करता हूँ। पूर्व जन्मोंमें तुम लोगोंने मेरे साथ काम किया है और मुझे आशा है कि इस वार फिर तुम वैसा ही करोगे। मैं चाहता हूँ कि जगद्‌गुरुके आनेके पूर्व तुमलोग हमारे संघके सदस्य वन जाओ; इस कारण इस जीवनमें इतने शीघ्र तुम्हारे साथ यह क्रिया होती है। यह याद रखो कि तुम जो कार्य साधना चाहते हो वह वहुत ही उत्तम है, पर सरल नहीं है, क्योंकि तुम्हें इन छोटे शरीरों पर पूर्ण संयम प्राप्त करना है। अपनेको विलकुल भूल जाओ और केवल दूसरोंके लिये कल्याणकर्त्ता वननेको तथा जो काम तुम्हें सौंपा गया है उसे साधनेके लिये ही जियो।"

प्रथम घुटना टेके लड़केकी ठुड्डीके नीचे हाथ लगाकर गुरुदेवने उससे पूछा कि क्या तुम ऐसा कर सकोगे?

उन सवने उत्तर दिया कि हम प्रयत्न करेंगे। तव गुरुदेवने प्रत्येकको वारी-वारीसे आवश्यक आदेश दिया और हर एकसे अलग अलग पूछा कि क्या तुम जगतमें मेरी निगरानीमें कार्य करोगे? हर एकने उत्तर दिया, "मैं करूँगा।" तव उन्होंने प्रथम

वालकको अपने सामने लेकर अपने दोनों हाथ उसके सिरपर रखकर कहा "तो मैं तुम्हें अपना परीक्ष्यमाण शिष्य बनाता हूँ और आशा करता हूँ कि तुम शीघ्रही मेरे साथ इससे विशेष घनिष्ट संबधको प्राप्त होगे। इसलिये मैं तुम्हें आशीर्वाद देता हूँ कि तुम इसे दूसरोंके पास पहुँचाओ।" उनके बोलने पर लड़केका तेजोमंडल या ओजस (aura) वहुत बढ़ गया। उसमें प्रेम और भक्तिके रंग जीवित अग्निसे चमक उठे और वह बोला, "हे गुरुदेव, मुझे सचमुचमें अच्छा वनाइये, आपकी सेवा करने योग्य मुझे वनाइये।" पर गुरुदेवने मुस्कुराते हुए उत्तर दिया, "मेरे प्यारे वालक, केवल तुम ही इसे साध सकते हो; पर मेरी सहायता और आशीर्वाद सदैव तुम्हारे पास रहेंगे"। इसके पश्चात् उन्होंने दूसरे दो वालकोंके साथ भी वही छोटी-सी क्रिया की। उनके ओजस भी बढ़ गये, दृढ़ और स्थिर हो गये, और उनके रंग भी उत्तम हो गये। तव गुरुदेव उठे और वालकोंसे वोले, "मेरे साथ आओ, देखो, मैं क्या-क्या करता हूँ।" वे हमें नीचे एक गुफामें ले गये और वहाँ पर रखी हुई सव परीक्ष्यमाण शिष्योंकी मूर्तियाँ वताईं और कहा, "अब मैं तुम्हारी मूर्तियाँ वनाता हूँ।" ऐसा कहकर उनके सामने ही उन्होंने वे मूर्त्तियाँ वना दीं और मूर्त्तियोंमें नाना रंगोंका अर्थ बताकर कहा कि अमुक रंग वदल जाना चाहिये। उन्होंने यह भी कहा, "मैं इनको रोज देखूँगा कि तुमलोग किस प्रकार सुधर रहे हो और तुम ऐसा प्रयत्न करना कि मैं सुधार देखकर खुश होऊँ।" ऐसा कहकर उन्होंने अपना अंतिम आशीर्वाद दिया।

प्राप्तवय शिष्योंको अपने योग्य सेवाकार्य ढूंढ़ निकालने की स्वतंत्रता रहती है। पर कुमार शिष्योंको कभी-कभी विशेष संदेश मिल जाते हैं। ऐसे ही प्रसंगोंके दूसरे उपदेशोंमें से कुछ आवश्यक बातें यहाँ उद्धृत की जाती हैं।

"मार्गमें उन्नति करनेके लिये निरंतर सावधान रहना चाहिये। सेवाके मौकोंके लिये ताकमें रहो; इतना ही नहीं, वरन् सेवाके मौकोंको पैदा करो। छोटी-छोटी बातोंमें सेवा करने का अभ्यास डालनेसे बड़े मौकोंको न चूकोगे........अपने गुरुसंबंधको न भूलो; उसकी यादसे व्यर्थ विचारोंसे बचोगे और आध्यात्मिक भाव बढ़ा सकोगे। संसारी जीवनकी छोटी खाली और असार बातोंमें फँसना तुम्हारे लिये असंभव होना चाहिये पर वे छोटी बातें भी हमारी समझ और दयाके बाहर न रहें। तुम स्वयं महात्मा अभी नहीं बने हो। पर जो महात्मा हो चुके हैं उनसे तुम एक हो गये हो। तुम्हें उनका प्रकाश जगतमें फैलाना चाहिये और इसलिये स्वयं छोटे सूर्य बन जाना चाहिये। जगत तुम्हारी कदर न करे, पर तुम्हारा कर्तव्य तो प्रकाश देना है ही।

तुममें सहानुभूति, प्रेम, सहिष्णुता बढ़नी चाहिये। वाणी रूखी या कठोर न हो, वृथावाद कभी न करो; यह सोचे बिना बोलो ही नहीं कि जो बोलते हो वह सत्य, प्रिय और हितकारी है। प्रेमकी मात्रा अपनेमें बढ़ानेसे बहुतसी भूलोंसे मनुष्य बच जाता है। प्रेम सब गुणोंमें श्रेष्ठ है। उसके बिना दूसरे सब गुण बेकाम हैं। बुरे विचारोंको बिलकुल दूर रखो। चिड़चिड़ेपनसे श्वेतसंघकी चेतनासमुद्रकी शांतिमें भंग होता है। अभिमानसे उन्नति रुक जाती है। विचार और भाषण की पूर्ण सुन्दरता बनाये रखो। शिष्यको सदैव दयालु, सेवाशील, सहायक, और पूर्ण आत्मसमर्पणयुक्त रहना चाहिये, कभी-कभी ही नहीं पर सदैव। यह याद रखो कि जो समय सेवामें नहीं बीतता वह हमारे लिये खो जाता है। अपने भीतरकी बुराई जीतने का प्रयत्न करना निरंतर जारी रखो; तभी तुम सिद्धि प्राप्त करोगे। सिद्धि-प्राप्ति केवल दृढ़ संकल्पकी बात है।

सदैव नम्र बने रहो। एकताके प्रयत्नमें दूसरोंका अपने भीतर समावेश कर लेना, उनको अपने ओजसमें रख लेना, उनसे एक हो जाना, काफी नहीं है। यह भी बड़ी बात है पर तुम्हें प्रत्येकसे एकत्व प्राप्त करना है। हर एक भाईके हृदयमें प्रवेश करके उसे समझना है, कुतूहलसे नहीं, क्योंकि भाईका हृदय गुप्त और पवित्र स्थल है। वहाँ प्रवेश केवल सम्मानके साथ उसे समझकर सहानुभूति और सहायता देनेके हेतुसे ही, होना चाहिये।

अपनेको पूर्णतया भूल जाना, जगकी सेवामें अपनेको पूर्ण रूपसे समर्पण कर देना, सरल नहीं है पर हम लोगोंको यही साधना है। तुममें सेवाके लिये पूर्ण उत्साह भरा रहे। दूसरोंसे मिलकर कार्य न कर सकना, जल्दीसे नाराज़ हो जाना, अपना ही ध्यान रखना, दूसरोंकी आध्यात्मिक उन्नतिके विषयमें कुतूहल, ये सभी त्याज्य दोष हैं।"

कदाचित् पाठक इन उपदेशोंको अत्यन्त साधारण समझें पर गुरुदेव शिष्योंको अपने जगतमें बुलाते हैं जहाँ पर सरलता और सच्चरित्रता की बड़ी आवश्यकता है।

कोई भी अशुद्ध भाव मनमें आकर चाहे दस मिनटमें ही मिट जाय पर वासना-शरीर पर जो उसका असर पड़ता है वह ४८ घंटे तक बना रहता है। जब अपनेमें कोई दुर्गुण समझ पड़े तो उसके विपरीत गुणको अपनेमें बढ़ानेसे वह दुर्गुण मिट जायगा। दूसरोंको कष्ट न देनेके भावको बढ़ानेसे बहुतसे दुर्गुण मिट जाते हैं जैसे बुरे अक्षर लिखनेमें लोग दूसरोंकी अड़चनका थोड़ा भी ख्याल नहीं करते। मनमें वृथा चिंता कभी न करनी चाहिये। बुरे भावों की अपेक्षा अच्छे भावोंका प्रभाव वासना शरीरमें अधिक देर तक टिकता है क्योंकि अच्छे भावों का असर

ऊँची अन्तर्भूमिकाओंमें भी होता है। वहुत अधिक हँसनेका प्रभाव वासना शरीर पर बुरा होता है। उससे अच्छे प्रभावोंका प्रवेश रुक जाता है। सदैव प्रसन्न रहिये, पर उस प्रसन्नता में भद्दापन या गँवारपन न घुसने पावे। कोई भी हँसी शिष्टाचार और विनय की हद के बाहर न जाने पावे। जब तक आपके वासना या एस्ट्रल शरीर पर आपके कारणशरीरस्थ जीवात्मा (Ego) का अधिकार है तब तक हँसना ठीक है; उस अधिकार के मिटने पर एस्ट्रल शरीर उसके कब्जेसे निकल जाता है। किसीके मनको दुखानेवाली हँसी न हो। वहुत संभ्रम या गड़बड़ी न मचानी चाहिये। काम बिलकुल ठीक हो पर वह पूर्ण शांति के साथ किया जाय न कि वहुत तेजी या गोलमालके साथ।

शिष्य जैसे विचाररूप बनावेगा वैसेही रूप उसके घरमें भरे रहेंगे; इसलिये उसे अच्छे, शुद्ध, ऊपर उठानेवाले विचार सोचना चाहिये। प्रत्येक बेकार शब्द बोलने के कारण शिष्यके अपने गुरुदेवके सम्बन्धमें भेद होता है। इसलिये उसे बड़ी सावधानी से प्रत्येक शब्द पर ध्यान देना चाहिये। प्रत्येक शब्दसे ईथरमें रूप बनता है, यह विचार-रूपसे भिन्न है। यदि शब्द अच्छा हो और शुद्ध रीतिसे बोला जाय तो उसका अच्छा रूप बनेगा। अश्लील शब्द, शपथ और गँवारी शब्दों का व्यवहार त्याग देना चाहिये। बात जरा भी बढ़ाकर न कही जाय। शुद्ध उच्चारणमें त्रुटि न हो।

इन आध्यात्मिक विषयोंमें कोई बात बढ़ाकर नहीं लिखी जाती। ठीक वैसी ही लिखी जाती है जैसी वह चाहिये। कर्मनियमानुसार जिज्ञासु की भेंट किसी अपनेसे आगे बढ़े व्यक्ति से हो जाती है जिसके द्वारा उसे बहुतसी सहायता मिलती है। बहुधा गुरुदेव भी किसी शिष्यको आगे नहीं बढ़ाते जब तक वह

किसी पुराने शिष्यके संपर्कमें न रह चुका हो और उसके द्वारा उसे सहायता न मिली हो। पर हर एक गुरुकी भिन्न रीति रहती है। हर एक व्यक्ति के साथ वही बर्ताव होता है जो उसके लिये श्रेष्ठ है।

जिसका कर्म सत्संगसे दूर किसी निर्जन स्थानमें रहनेका हो, जिसे मार्गस्थ शिष्योंका सत्संग न मिल सके वह भी उन्नति कर सकता है पर उसे कठिनाई विशेष पड़ेगी। वह अपने प्रयत्नसे अपनी इच्छाशक्ति और निश्चय को बढ़ावेगा। पर किसी पुराने शिष्यसे वह पत्रव्यवहार कर सके तो उसे बहुत सहायता मिल सकेगी और उसकी कठिनाइयाँ दूर हो सकेंगी।

—:o:—

## अध्याय ५

# स्वीकृति

गुरुदेवके शिष्यको स्वीकार कर लेनेसे शिष्यके जीवनमें बहुत बड़ा परिवर्तन हो जाता है पर उसमें पिछले पद की क्रियाविधि की अपेक्षा कुछ अधिक क्रिया नहीं होती जैसा कि नीचेके वर्णनसे जान पड़ेगा।

### स्वीकृति का वर्णन

गुरुदेव कुथुमिके आश्रममें पूर्ववत् जाने पर हमें वहाँ महर्षि मरु उनसे गम्भीर वार्त्तालाप करते दीख पड़े। हमलोग स्वभावत: क्षणमात्रके लिये एक ओर खड़े रहे। पर गुरुदेवने स्वागतकी प्रकाशमयी मुस्कुराहटके साथ हमलोगोंको बुला लिया और

हमलोगोंने प्रथानुकूल प्रणाम किया। उम्मेदवारोंमेंसे एक शिष्यको गुरुदेवने एक बार "सदैव चमकता प्रेमतारा" कहकर संबोधित किया था। उसे अपने गुरुदेवके लिये अत्यंत प्रेम है। गुरुदेवने उसकी ओर मुस्कुराकर पूछा : "क्या तुमने अन्तिम निश्चय कर लिया कि तुम मेरी आज्ञामें कार्य करोगे और मनुष्य जातिकी सेवाके लिये अपनेको अर्पित कर दोगे?" उस शिष्यने गम्भीरतासे कहा "मेरी यही निश्चय है।" गुरुदेवने तब फिर कहा, "मैं तुम्हारे प्रयत्नसे बहुत खुश हूँ और आशा करता हूँ कि तुम उसमें कमी न करोगे। तुम्हारे कार्य और तुम्हारे निश्चयके कारण मैं तुम्हारे परीक्ष्यमाण कालकी अवधिको घटा सका हूँ। मुझे इस बातकी खुशी है कि तुमने उन्नतिका सबसे छोटा मार्ग ग्रहण किया है। यह दूसरोंको अपने साथ मोक्ष मार्ग पर ले आनेका है। पूर्णतया निःस्वार्थ प्रेम जगतमें सबसे अधिक बलवती शक्ति है पर ऐसे बहुत कम लोग हैं जो उसे ईर्ष्या या बलपूर्ण वासनासे बचाकर पवित्र रखते हैं चाहे वह प्रेम अकेले एक ही व्यक्तिके लिये क्यों न हो। तुम्हारी उन्नति इसलिये हुई है कि तुमने उस प्रेम ज्वाला को एक साथ ही कई व्यक्तियोंके प्रति प्रज्ज्वलित रखा है। तुमने अपनी शक्ति बढ़ाई है पर इसे और बढ़ाओ। विवेक और सावधानीको और भी बढ़ाओ ताकि तुमको ठीक समय पर ही योग्य कार्य करना सूझ पड़े, दस मिनट पीछे नहीं। बोलने और कार्य करनेके पूर्व यह सोच लो कि परिणाम क्या होगा। तुमने बहुत अच्छी उन्नति की है और मैं तुमसे बहुत प्रसन्न हूँ।"

फिर गुरुदेवने प्रत्येक उम्मेदवारके सिर पर अलग-अलग हाथ रखकर कहा, "मैं तुम्हें पुरानी प्रथाके अनुसार चेला स्वीकार करता हूँ।" फिर उन्होंने प्रत्येकको अपने तेजोमण्डल या ओजसमें

खींच लिया ताकि कुछ क्षणके लिये शिष्य अपने गुरुदेवमें मिल कर अदृश्य हो गया। निकलते समय वह अवर्णनीय आनन्द और गौरवसे युक्त था। उसमें उसके गुरुदेवके विशेष गुण अब विशेष पूर्णतासे प्रगट थे। ये सब हो चुकने पर गुरुदेवने प्रत्येकसे कहा, "मैं तुम्हें अपना आशीर्वाद देता हूँ।" फिर सबसे कहा, "मेरे साथ आओ, मैं तुम्हें तुम्हारे नये पदके स्वीकार किये जानेके लिये तथा रजिस्टरमें नाम दर्ज होनेके लिये अधिकारियोंके पास पेश करूँगा।" वे उन्हें महाचौहानके पास ले गये। उन्होंने ध्यानसे उन लोगोंको देखकर कहा, "तुम बहुत छोटे हो, इतनी छोटी उमरमें यह पद पा लेने पर मैं तुम्हें बधाई देता हूँ। जिस पदको तुम प्राप्त हुए हो उसके योग्य तुम्हारा आचरण बना रहे इस पर ध्यान देना।" यह कहकर उन्होंने उनका नाम अविनाशी रजिस्टरमें दर्ज किया और जो खाने अभी नहीं भरे जा सकते थे उन्हें बताते हुये उन्होंने शिष्योंसे कहा, "हम आशा करते हैं कि इन खानोंमें भी हमें शीघ्र ही लिखना पड़ेगा।"

महाचौहानके यहाँसे लौटते समय गुरुदेव अपने नये शिष्योंको अपने घरके पासकी गुफामें ले गये और वहाँ पर उनके सामने उनकी जीवित मूर्त्तियाँ मिटा डालीं जो कुछ थोड़े समय पूर्व ही बनाई गई थीं। उन्होंने कहा, "अब तुम सदाके लिये मेरे अंग हो गये इसलिये इन मूर्त्तियोंकी आवश्यकता अब न पड़ेगी।

इस विधिको कारण शरीरकी दृष्टिसे देखनेसे गुरुदेव जीवित अग्निके तेजोमय गोलेके समान दिखते हैं जिसके भीतर जुदे जुदे रंगोंके कई समकेन्द्रिक गोले समाये हैं। स्थूल और दूसरे शरीर इस प्रकाशमय वस्तुके केन्द्रमें थे और यह वस्तु कई सौ गजकी गोलाईमें थी। शिष्य गुरुदेवके निकट पहुँचने पर इस गोलेके केन्द्रमें पहुँच जाता है। इस क्रियाकालमें वह वहीं

रहता है। गुरुदेवके ओजसका प्रभाव शिष्य पर तो पड़ता ही है पर यदि शिष्यमें कोई विशेष गुण हों तो गुरुदेवके ओजसके वे केन्द्र उनसे प्रभावित हो जाते हैं।

शिष्य और गुरुदेवका यह अवर्णनीय ऐक्य जो इस विधिमें आरंभ होता है नित्यके लिये वन जाता है। इसके पश्चात् शिष्य कहीं भी हो उसके ऊँचे कोषोंमें गुरुके कोषोंके समान कंप रहते हैं। उसपर सदैव यह क्रिया जारी रहती है और धीरे धीरे वह अपने गुरुके समान-सा वन जाता है और उसके द्वारा गुरुदेवकी शक्ति नीचे लोकोंमें जगतकल्याणार्थ वितरित हो सकती है। गुरुका सदैव ध्यान करते रहनेसे और उनके निकट पहुँचनेकी अति दृढ़ इच्छासे शिष्यके कोष गुरुदेवकी शक्ति ग्रहण करनेको उन्मुख और आशा लगाये रहते हैं। उनके शब्दकी आशा लगाये रहनेसे वे उनके कंपोंको ग्रहण करनेके लिये तैयार और नीचे प्रभावोंके लिए प्रायः वंद रहते हैं। शिष्यके कोषोंको वलपूर्वक एकदम वदलनेसे उसको वड़ा नुकसान होगा। स्वीकृत शिष्य गुरुदेवकी चेतनाका एक द्वार या अङ्ग वन जाता है। गुरुदेव उसके द्वारा सुन, देख और अनुभव कर सकते हैं। जो कुछ शिष्यके सामने किया जाय वह मान लो, गुरुदेवके समक्ष ही किया है। वे सव वातें गुरुदेवके समक्ष ही किया है। वे सव वातें गुरुदेवकी चेतनामें पहुँच जाती हैं। शिष्य यदि अपने गुरुके प्रति भक्तिका विचार भेजे तो उससे एक फाटक-सा खुल जाता है और गुरुके पाससे प्रेम और शक्तिका पूर्ण प्रवाह वह आता है। इसीप्रकार यदि शिष्यके मनमें कोई भारी क्षोभ आ जावे तो वह भी गुरुदेवके नीचे कोषोंमें प्रवेश कर जायगा। ऐसे प्रसङ्ग पर गुरुको शिष्यके और अपने वीचमें एक परदा डाल देना पड़ता है।

जबतक शिष्यको दूसरोंका हितचिंतन करते रहनेकी, दूसरोंको अपना ध्यान और शक्ति देनेकी, कल्याणकारी विचार और आशीर्वाद सब मनुष्योंमें वितरण करनेकी आदत न पड़े तबतक वह शिष्य स्वीकृत नहीं होता। संसारी मनुष्योंके विचार अपने विषयके होनेके कारण उनकी शक्तियाँ उनके भीतरकी ओर प्रवेश करती हैं पर शिष्यको सदैव बाहरकी ओर ही ध्यान रखकर निरंतर दूसरोंके प्रति सेवा और प्रेम भेजना चाहिये।

गुरुदेवको यदि तिब्बतसे अमेरिकाके न्यूयॉर्क नगरमें ईथरखंडमें शक्ति भेजनी पड़े तो इतनी दूर ईथरकी धारा भेजनेमें बहुत शक्ति खर्च करनी पड़ेगी। इन्हें शक्ति ऊँचे लोकोंमें भेजकर न्यूयार्कमें नीचेके खंडोंमें उतारनी पड़ेगी। ऐसे उतारनेमें प्रायः आधी शक्ति बेकाम जाती है। यदि न्यूयार्कमें अथवा निकट कोई शिष्य हो तो गुरुदेवके कार्यमें बहुत सरलता होगी।

स्वीकृतिके आरम्भकालमें शिष्यको ऐसा भान होगा कि मुझमें से बहुतसी शक्तिका प्रवाह किया जाता है; किधर जाता है इसका उसे ज्ञान नहीं होता। उसे केवल यह भान होता है कि मुझमें से बहुत-सी जीवित अग्निका प्रवाह हो रहा है और वह मेरे पड़ोसमें भरता जाता है। थोड़ा ध्यान देने पर प्रवाहदिशाका ज्ञान भी होने लगता है। आगे जाकर यह भी ज्ञान होने लगता है कि उस प्रवाहसे किसकी सहायता हो रही है। वह उस प्रवाहकी दिशाको बदल नहीं सकता। इससे आगे गुरुदेव ऐसा न कर केवल शिष्यको आदेश दे देते हैं कि अमुक मनुष्यको ढूँढ़कर शक्ति दे दो। जब कभी गुरुदेव शिष्यसे कार्य करा सकते हैं तो वे उसे वह काम करनेको दे देते हैं। शक्तिका कोमल मंद प्रवाह तो शिष्यमें से सदैव बहता रहता है, जिसका भान उसे कदाचित् न हो पर जब असाधारण

परिमाणमें वह शक्ति उसमें से प्रवाह करती है तो उसे उसका भान अवश्य हो जाता है।

यों तो गुरुदेवकी शक्तिका प्रवाह उनके शिष्यों द्वारा ही होगा पर किसी भी पवित्र संस्कारयुक्त सेवा करने वाले व्यक्तिके द्वारा भी गुरुदेव शक्ति भेज सकते हैं। गुरुदेव नाना प्रकारकी शक्तियाँ भेजते हैं। एक शिष्य एक प्रकार की शक्ति के लिये और दूसरा दूसरे प्रकारकी शक्तिके लिये उपयोगमें लाया जायगा। यह शक्ति भू, भुवर्, स्वर् और बुद्धि लोककी रहती है पर भूलोकमें उसका प्रवाह हाथ पाँवसे होता है। इसलिये सारा शरीर, हाथ, पैर, नाखून, कपड़े, सब पूर्णतया साफ़ होने चाहिये। तंग जूतोंसे पाँवकी आकृति बिगड़ने न पावे नहीं तो गुरुदेव पूरे शरीरका उपयोग न कर सकेंगे। कभी-कभी गुरुदेव शिष्यके द्वारा किसी व्यक्तिको विशेष संदेश भी भेजते हैं।

साधारण मनुष्य निद्राकालमें भुवर्लोकमें जो अनुभव करता है उसकी पूर्ण सही स्मृति उसे जाग्रतकालमें नहीं रहती। यह शक्ति केवल दीर्घकालके दृढ़ प्रयत्नसे ही प्राप्त हो सकती है। इसलिये जागतेही स्वप्नको स्मरण कर लिख लेना चाहिये नहीं तो विस्मरण हो जायगा। सदाचारकी विशेष उन्नति होनेसे भी वह स्मृति आपसे आप रहने लगती है। पर उस उन्नतिका प्रभाव उसके देहाभिमानी व्यक्तिभाव (Personality) पर भी पड़ता है और वह भी बलवान हो जाता है। इसलिये जो कुछ स्मृति रहेगी उसपर उसके व्यक्तिभावकी छाप पड़ जायगी। बहुत वर्षों तक गुरुदेवका ध्यान करनेसे, उनके प्रति भक्ति और श्रद्धा करनेसे, कभी कभी यह संभव हो जाता है कि शिष्यको गुरुदेवका सन्देश दूसरे लोगोंके प्रति मिले। महात्माकी चेतना बहुधा निर्वाण लोकमें रहती है। शिष्य तो अपनी

योग्यतानुसार शरीरसे बाहर निकल कर जुदे जुदे लोकों में विचरता है पर गुरुदेवका संदेश उसे कारणदेहसे नीचे नहीं मिलेगा। कारणदेहमें शब्दोंका प्रयोग नहीं होता, विचार और मनके भाव स्वर्लोक और भुवर्लोककी प्रकृतिके रूप धारण कर लेते हैं। कारण-शरीरस्थ जीवात्मा किसी विषयको देख कर उसे पूरी तरह समझ लेता है। उसे हमारी तरह सोचना नहीं पड़ता। गुरुदेवके विचारसे शिष्यके ऊपर सुन्दर छोटी-छोटी गोलियोंकी वर्षासी होती है। हर एक गोलीमें एक विचार और उसका दूसरे विचारोंसे संबंध स्पष्ट किया हुआ रहता है पर ऐसी एक वर्षाको भूलोकके शब्दोंमें लिखनेमें कदाचित बीस पृष्ठ लग जायेंगे। गुरुदेवने तो अरूप भूमिकाका अमूर्त विचार भेजा, शब्दोंको न बोला न विचारा। शब्द तो शिष्यके मस्तिष्कने बनाये और इनमें उस मस्तिष्कके दोष भी आ सकते हैं। अशिक्षित शिष्य उस सन्देशको अनजानमें बदल भी दे सकता है।

शिष्य किसी विषयके अपने विचार गुरुदेवके विचारोंके साथ रखकर उनका मिलान कर सकता है। इसकी एक विधि यह है कि चेतनाको जितना ऊँचा उठाते बने उतना उठाकर फिर अचानक उसी विषयका विचार करना चाहिये तो तुरंत जान पड़ेगा कि वह विषय गुरुदेवको कैसा दिखता है। इस शक्तिका उपयोग केवल अत्यंत कठिनाईकी अवस्थामें ही करना चाहिये।

जो लोग दीर्घकाल तक गुरुदेवका ध्यान करते हैं और उनकी दृढ़ विचारमूर्ति बनाते हैं (जैसा कि अन्तरंग स्कूलके सदस्य करते हैं;) उन्हें वह मूर्ति जीवित दिखने लगती है और गुरुदेव उसके द्वारा अध्यात्म शक्ति भेज सकते हैं। इस ध्यान का हेतु भी यही है। इस अनुभवसे शिष्य गुरुदेवकी शक्तिको पहिचानने

लगता है। ऐसा भी एकाधबार हुआ है कि शिष्यको धोखा देनेके लिये किसी नीच व्यक्तिने गुरुदेवका रूप धारण कर लिया पर जो शिष्य शुद्ध है उसे धोखा नहीं हो सकता। स्वीकृत शिष्यको यदि उसके दोप किसीने न बताये हों तो उन्हें वह स्वयं ढूँढ़ निकाले और उनको सदैव मिटाता रहे। सेवाके विचारों को चित्तमें सदा बनाये रखनेसे शिष्य बहुतसे दोषोंसे बच जाता है। शिष्य सदा मनको खींचा हुआ या कर्षयुक्त नहीं रख सकता। कुछ विश्राम या विनोद उसे देना ही पड़ेगा पर उस विनोदमें अपवित्रता या कठोरता लेशमात्र भी न हो। बारबार हार जाने पर भी शिष्यको निराश न होना चाहिये। दृढ़ संकल्पसे बहुतसी कठिनाइयाँ दूर हो जाती हैं। बहुतसे शिष्योंको शक्तियुक्त तावीज़ अथवा शक्ति भरे रत्नोंसे अधिक सहायता मिलती है।

**शांति**—शिष्यको शांत और समतायुक्त रहना चाहिये। जितना काम शांतिपूर्वक सध सके उतनाही करना चाहिये। कुछ भावपरिवर्तन तो अवश्य होगा। वाह्य गर्मी, सर्दी, मौसम, सूखी या तर हवा, बहुत थकावट, अपना पाचन, ऐसी कई बातों का प्रभाव हमारी शांति पर पड़ता है। भुवर्लोकमें भी कोई कोई व्यक्ति हमारी शक्ति खींच ले सकते हैं। शिष्यके नाजुक बनते जानेसे इन बातोंका प्रभाव उसपर विशेष पड़ता है। उसे यह भी याद रखना चाहिये कि बहुत आशीर्वाद पानेके पश्चात् उसकी विपरीत क्रिया, उसका अवसाद, उसकी थकावट-सी भी होती है। इसमें किसी डरकी बात नहीं है। पर ऐसे समयमें बहुत अधिक फिसल जाना भी संभव है। उस समय छोटी सी लालच भी बड़ी बन जा सकती है।

**वामाचारी मलिन सिद्ध**—शक्ति परकल्याणमें ही खर्च होनी चाहिये पर कोई कोई दूसरोंको नुकसान पहुँचानेमें शक्ति खर्च

करते हैं। ऐसा दुरुपयोग करनेवाले नीच स्वभावके व्यक्तियोंसे बचना चाहिये। प्रकृतिका नियम है कि जहाँ दक्षिण या कल्याणकारी ऊँची शक्तियों का प्रवाह होगा वहाँ उतना ही वाम या नीचे गिरानेवाली शक्तियोंका भी प्रवाह होगा। ये लोग अपने अहंभावको पुष्ट करते हैं। हमलोग एकत्व भाव बढ़ाते हैं। ये लोग हमें भूलमें पड़े बताते हैं। उनका कहना है कि एकत्व का भाव ईश्वरने हमें भुलानेके लिए बताया है। श्वेतसंघमें और इनमें सदैव मतभेद और विपरीतता बनी रहती है। इन लोगोंका विपरीत भाव महात्माओंको ही नहीं वरन् उनके छोटेसे छोटे शिष्योंको भी सताता है। ये लोग भी अपना पक्ष बढ़ाना चाहते हैं। इनमेंके बुद्धिमान लोग तो इन्द्रियभोगोंसे वैसे ही विरक्त रहते हैं जैसे वैराग्यवान पुरुष। किंतु वे अपने प्रयत्नोंमें बिलकुल न्यायान्याय-विचार रहित रहते हैं। कैसी भी बेईमानीसे पीछे नहीं हटते। जबतक गुरुदेवसे हमारे विचार मिलते रहेंगे, जबतक हम निःस्वार्थ और प्रेममय रहेंगे तबतक हमें इनसे डर नहीं है। द्वैतभावमें ही उनका बल है। एक स्त्रीको ऐसे व्यक्तिने सताया। जब स्त्रीका बल न चला तब उसने अपने गुरुदेवका स्मरण किया। स्मरण करते ही वह मलीन वामाचारी लुप्त हो गया और इस स्त्रीको उसके प्रति कोई द्वेष या क्रोध न रहकर केवल अफ़सोस रह गया कि इतनी अधिक शक्तिका इस प्रकारका दुरुपयोग हो। द्वेषसे या स्वार्थके लिये शक्तिका कितना थोड़ा भी उपयोग हो वह श्वेतसंघमें पूर्णतया मना है।

गुरुदेव लाखों आत्माओं पर एक साथ प्रयोग करते हैं। उस कामसे हटाकर उनको अपने लिये बुलाना बड़े संकटकी अवस्थामें ही उचित हो सकता है।

—:०:—

## अध्याय ६

# दूसरी उपस्थितियाँ

इस सब कालमें गुरुदेव शिष्यसे सहायता लेनेके सिवाय उसे दीक्षार्थ श्वेतसंघके समक्ष उपस्थित करनेके लिये तैयार करते रहते हैं। श्वेतसंघके कोई भी नियुक्त महात्मा एकमात्र दीक्षकके ही नाम पर दीक्षा देते हैं। जब कोई महात्मा निश्चय कर लेते हैं कि हमारा शिष्य दीक्षाके योग्य हो गया है तब वे उसकी सूचना देकर शिष्यको उपस्थित करते हैं और यह देखनेका कार्य संघका है कि शिष्य तैयार हुआ है या नहीं। उन्हें इस बातकी परवाह नहीं रहती कि शिष्य परीक्ष्यमाण, स्वीकृति या पुत्रत्वमें से किस पदको प्राप्त है; पर यह भी सत्य है कि दीक्षार्थीका प्रस्ताव और अनुमोदन दो महात्मा करें। जबतक शिष्यकी तैयारीका निश्चय न हो जाय तबतक कोई ऐसी प्रस्ताव या उसका अनुमोदन न करेगा।

इस मार्गके द्वार पर शिष्य कैसे पहुँचे? मार्गस्थ लोगोंके सत्संगसे, थियोसॉफ़िकल समाजमें आनेसे, या थियॉसोफ़ीका साहित्य पढ़नेसे, हिन्दुधर्मके ग्रन्थ पढ़नेसे, विचारके बलसे, तथा सद्गुणोंको प्राप्त कर आचरणमें परिणत करनेसे, जिज्ञासु इस मार्गके द्वार पर पहुँचेगा।

इसके लिये ये साधन चाहिये। इनका वर्णन "दैवी सहायक" पुस्तकमें हो चुका है तथा श्री गुरु-चरणेषुमें भी है।

विवेक—आत्मा नित्य है, दृश्य जगत् अनित्य है। नित्यको ग्रहण करना, अनित्यको त्यागना।

वैराग्य—सब वस्तुओंसे विरक्ति, कर्ममें पूर्ण निष्कामता, जो कर्तव्य है उसे कर्तव्य-भावसे करना, दूसरे किसी भावसे नहीं।

शमादि षट् संपत्ति, शम—वासनाका सर्वथा त्याग, मनके पूर्ण संयमसे उत्पन्न शुद्धि और विचारकी शान्त अवस्था।

दम—वाह्य वृत्तियोंका निग्रह, वाणी और कर्मका पूर्ण संयम और पवित्रता।

उपरति—मूढ़ विश्वासका त्याग, क्रियाविधियोंकी अनावश्यकता।

तितिक्षा—कर्मसे जो कुछ भला बुरा आवे उसे खुशीसे सहना।

समाधान—एकाग्रता जिससे अपने मार्गसे न हटे। सल्लक्ष्यमें चित्तकी एकाग्रता।

श्रद्धा—गुरुकी और अपनी योग्यतामें पूर्ण विश्वास।

मुमुक्षुत्व—मोक्ष की इच्छा।

इन साधनोंको विशेष अंशमें प्राप्त कर लेनेसे दीक्षाकी योग्यता प्राप्त होती है। आरंभसे ही इन्हें अपना लक्ष्य बनाना चाहिये।

योगके यम-नियमोंमें भी साधन-चतुष्टयका बहुतकुछ समावेश है। अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ( बिना कमाई वस्तु न लेना ) ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह ( पदार्थोंका त्याग ) ये यम कहलाते हैं। शौच, संतोष, तप, स्वाध्याय ( जप ) और ईश्वर प्रणिधान ( ईश्वरकी भक्ति ) ये नियम कहलाते हैं। भगवद्गीतामें निष्काम कर्मयोग, भक्तियोग और दूसरे बहुतसे योग बताये हैं। हठयोगमें शरीरकी क्रियाओं द्वारा कुंडलीउत्थान और समाधि

प्राप्त की जाती है। लययोग उसका अङ्ग है। योग्य गुरुकी निगरानीके बिना हठयोग करनेमें बड़ी जोखिम है। भक्तिमार्गका पूरा खुलासा नारदभक्ति-सूत्रों ( देखो 'प्रेमदर्शन,' गीता प्रेस, गोरखपुर ) में दिया हुआ है।

**मंत्रयोग**का वर्णन यहाँ विशेषतासे होगा। मंत्र पाँच प्रकारके होते हैं (१) जिनका कार्य श्रद्धा पर आश्रित है (२) जो दूसरे विचारोंके साथ मिलकर कार्य करते हैं (३) जो किसी इकरारनामेके अनुसार कार्य करते हैं (४) जिनकी क्रिया उनके अर्थ पर आश्रित है (५) जिनकी क्रिया उनके उच्चारण पर आश्रित है, अर्थ पर नहीं। प्रथममें मंत्रवालेके दृढ़ विश्वाससे फल होता है; बिच्छूका झाड़ना, घावका झाड़ना, इसके उदाहरण हैं। कहीं-कहीं किसी-किसी गीतसे विशेष भाव उत्पन्न होता है जैसे विलायतका राष्ट्रीय गान ( नेशनल एन्थम)। तीसरेमें देवोंकी सहकारिता मिलती है जैसे मुअज्जिनकी नमाज पढ़नेके लिये बुलानेकी पुकार। देवगण इसमें सहकारिता करते हैं जिससे पुकार सुननेवाले उत्तेजित हो निमाजके लिये दौड़ते हैं। ईसाई धर्ममें यूकेरिस्टकी क्रियामें ( "यह मेरा शरीर है" ) ( "तुम ईश्वर शक्तिको ग्रहण करो" ) ये भी बड़े बलवान मंत्र हैं। रोटीके ऊपर "यह मेरा शरीर है" इस मंत्रके कहनेसे रोटीके ऊँचे तत्त्वोंमें बड़ा चमत्कारिक परिवर्तन हो जाता है। उसमें क्राइस्टकी जीवन-शक्ति प्रवेश करती है।

**जप**। किसी-किसी मंत्रके जपनेसे उसका प्रभाव होता है। बार-बार जपनेसे इच्छाशक्ति बलवती होती है और इच्छित कार्यका सधना संभव होता है। ऐसे मंत्र हिन्दुओंके दैनिक नित्यकर्ममें बहुत पाये जाते हैं।

आशीर्वाद देनेसे एक विचार रूप बन जाता है जो आशीर्वादप्राप्त मनुष्यसे मिल जाता है। उस विचाररूपकी शक्ति, परिणाम और स्थिति आशीर्वाद देनेवालेकी इच्छा-शक्तिके बल पर आश्रित है। यदि साधारण रीतिसे आशीर्वाद दिया है तो उसमें कम शक्ति होगी। यदि हृदयसे और दृढ़ संकल्पसे आशीर्वाद दिया है तो उसका फल चिरस्थायी और गंभीर होगा। पादरी जब गिरजामें पूजाके अंतमें आशीर्वाद देता है तब वह एक नलिका बन जाता है और उसमेंसे क्राइस्टकी शक्तिका प्रवाह होता है। स्वीकृत शिष्य अपने गुरुदेवका आशीर्वाद, जो उसमेंसे बहा करता है, जिसपर चाहे उस पर डाल सकता है। दीक्षित शिष्य इसी प्रकार सारे श्वेत-संघका आशीर्वाद जो वास्तवमें उसके अधिपति भगवान् सनत्कुमारका है, दे सकता है।

शब्दके प्रभाववाले मंत्रोंका अब विचार करेंगे। शब्दके कंपोंसे मनुष्यके विविध कोष कंपित होकर उनके अनुकूल बनते हैं। शब्दके कंप तो वायुमें होते हैं पर उसके बहुतसे अति स्वर या चढ़े स्वर ( ओवरटोन ) होते हैं ? संगीतमें केवल चार पाँच समझे जाते हैं पर कानसे सुननेकी शक्तिके परे भी अतिस्वरके कंप जारी रहते हैं। कुछ ऐसे बारीक चढ़े स्वर होते हैं कि उनसे वायु कंपित होकर ईथरमें भी कंप उत्पन्न होते हैं। वे ईथरके कंप मंत्र कहनेवालेको तथा उसके आसपासके दूसरे लोगोंको कंपित करते हैं और यदि किसीके प्रति मंत्र भेजा गया है तो उसमें भी वही प्रभाव उत्पन्न होगा। इस प्रकार मंत्रसे भूलोकमें तो फल होगा ही और सूक्ष्म लोकोंमें भी होगा।

ऐसे मंत्रका एक उदाहरण ॐ है। इसे कई प्रकारसे कह सकते हैं। उसका फल भी उच्चारणके स्वरके अनुसार भिन्न-भिन्न होगा। कभी "ओ" पर जोर देकर दुगने काल तक उच्चारण

कर फिर "म्" का उच्चारण होता है। कभी "ओ" को थोड़ी देर कहकर "म्" को दीर्घ मात्रामें ( प्लुत मात्रामें ) शिरमें और चक्रोंमें कहा जाता है। ऐसा 'म्' बहुत बलवान होता है। 'ओ' को प्लुत करनेसे उसका प्रभाव हमपर, पासके आदमियों पर, और हमारे आस-पास पर पड़ता है। प्लुत 'म्' का प्रभाव अकेले हम पर ही होता है। कहते हैं कि ॐ को १७० रीतिसे उच्चारण कर सकते हैं। यह सब मंत्रोंमें बलवान् है।

ध्यानके आरम्भमें ॐ के उच्चारणसे सब कोषोंकी प्रकृति अनुकूल हो जाती है और हम ध्यानके योग्य बनते हैं, जैसे लोहेके डण्डेके आसपास बिजलीका प्रवाह भेजनेसे वह चुम्बक बन जाता है। लोहेके अणुओंका मुँह सब तरफ फिरा रहता है; विद्युत्प्रवाहसे सबका मुँह एक ओर हो जाता है। ॐ के उच्चारणसे हम ध्यान या अध्ययनके लिये उत्तम स्थितिमें हो जाते हैं। उसके साथ ही साथ ॐ की पुकार और जीवोंको— मनुष्यों और अमनुष्योंको—खींच लाती है। कोई ॐ के अर्थ और शक्तिसे खिंच आते हैं और कोई उसके विचित्र आकर्षक स्वर से।

इस शब्दकी क्रिया गूढ़ है। ब्रह्मसे प्रथम शब्दब्रह्मकी उत्पत्ति होती है। वहाँ तो कोई शब्द नहीं होता, न वायु होती है; पर उसी प्रकारकी शक्तिसे जगतकी रचना होती है। जिन मन्त्रोंकी शक्ति उच्चारणमें है वे अपनी ही भाषामें कार्य कर सकते हैं; भाषान्तर करनेसे उनकी शक्ति मिट जाती है। अच्छे कल्याणकारी मंत्र लम्बे खुले स्वरोंके बने रहते हैं। संहारकारी मन्त्र ऐसे स्वर और व्यंजनोंसे बनते हैं जिनका प्रभाव फाड़नेका, तोड़नेका रहता है जैसे क्ष्रां, फट्। इन शब्दोंको क्रोध और वैरभरी शक्तिके साथ उच्चारण करनेसे उनकी संहारकारी शक्ति बढ़ जाती

है। मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण, द्वेष आदि छः प्रयोगोंके मन्त्र बुरे रहते हैं। हमलोग केवल कल्याणकारी, सहायक, प्रेमभरे मन्त्रोंका ही उपयोग करते हैं पर सबकी क्रिया एकसी ही रहती है। उनका हेतु यह है कि मंत्र पढ़नेवालेके या जिसकी ओर मंत्र भेजा जावे उसके सूक्ष्म शरीरोंमें मंत्रसे कंप उत्पन्न हों। कभी उनसे नये प्रकारके कंप शरीरोंमें उत्पन्न किये जाते हैं। मंत्रके जपसे उसका प्रभाव बढ़ता है। हमारे कोषोंमें दीर्घकालके जपसे इतना प्रभाव हो जाता है कि वे मन्त्रानुकूल बन जाते हैं। शक्तिवान् मन्त्रोंको अपवित्र अवस्थामें उच्चारण न करना चाहिये क्योंकि उस समय शरीरमें बुरे कंप भरे होंगे और मंत्रके अच्छे कंप उनको ज़ोरसे निकालें तो संभवतः शरीरको उससे हानि पहुँचे।

मन्त्रोंकी शब्दशक्तिके सिवाय कई मन्त्रोंसे देवोंका सम्बन्ध भी रहता है जैसे गायत्रीसे और बौद्धोंके त्रिशरणसे। सब पुराने मन्त्रोंमें गायत्री सबसे बड़ा और अति सुन्दर मन्त्र है। देववर्ग उसको जानते हैं और उस मन्त्रकी क्रियामें सहायक होते हैं। उस मन्त्रकी क्रिया तीनलोकोंमें, भू, भुवर् और स्वर्में होती है। एक-एक लोकके नाम लेने पर उस-उस लोकके देवता उस सहायताका काम करनेको दौड़ आते हैं जो जपनेवाला उन्हें देनेको तैयार होता है। इन देवोंमें कोई नीलकण्ठके और शक्तिके अर्थात् प्रथम किरण वर्गके होते हैं। इस मन्त्रका सम्बन्ध सूर्यसे, वास्तवमें सूर्य-मण्डल मध्यस्थ नारायणसे, है। गायत्री उच्चारणसे प्रकाशकी एक मोटी किरण स्थूल सूर्यसे ( वह चाहे जिस दिशामें उस समय होवे ) आकर मन्त्रोच्चारणकर्त्ताके ऊपर और भीतर गिरती है। यह प्रकाश सुवर्णमय श्वेत रङ्गका रहता है। उसमें विद्युत्का नीला रङ्ग भी मिश्रित रहता है जो प्रथम किरणकी

क्रियामें बहुधा देखा जाता है। यह किरण जपकर्त्ताकी अन्तरात्मामें पूर्णतया भरकर, उससे बाहर निकलकर तीन पहलूके काँचके सात रङ्गोंमें विभक्त हो सात बड़ी किरणोंके रूपमें जाती है, मानो मन्त्र बोलनेवाला स्वयं इस त्रिकोण काँच ( प्रिज़म ) का काम देता है। और किरणें तो एक केन्द्र ( जैसे मस्तिष्क, हृदय ) से निकलकर गोलाईमें फैलती हैं पर ये किरणें मनुष्यके ओजसकी परिधिसे शंकुरूपमें निकलकर किसी केन्द्र पर इकट्ठी होती हैं। ये किरणें चारों ओर नहीं फैलतीं पर अर्द्ध वर्तुलाकारमें, मन्त्र जपनेवालेके सामनेकी ओर फैलती हैं। ये शंकु-आकार किरणें पासमें आनेसे जैसे ठोस होती जाती हों, और अन्तमें एक बिन्दु पर पहुँचने पर अति प्रकाशमयी नोंकें बन जाती हैं। ये जीवितसी होती हैं! यदि उनकी बाटमें कोई मनुष्य आ जावे तो वह बिन्दु आवश्यकतानुसार शीघ्र मुड़कर उस मनुष्यके हृदय और मस्तिष्कको छूता है जिससे ये दोनों थोड़े कालके लिये विशेष प्रकाशमय हो जाते हैं। प्रत्येक किरण इस प्रकारकी क्रिया बहुतसे मनुष्यों पर कर सकती है। एक झुण्डके ऊपर इस मन्त्रके प्रयोगसे देखा गया कि उस झुण्डको किरणोंने सात विभागमें विभक्त कर प्रत्येकने एक-एक भाग पर क्रिया की। अंग्रेज़ी भाषामें गायत्री मन्त्रका उच्चारण करनेसे और उसके अर्थ पर ध्यान रखनेसे भी यह फल पूरा-पूरा हुआ। पर संस्कृत भाषाके उच्चारणसे भाषाकी मधुरताके कारण एक सुन्दर रूप उन किरणोंके आस-पास थोड़ी देरके लिये बन गया पर किरणोंकी क्रियामें उससे कोई भेद नहीं हुआ।

बौद्धधर्मका त्रिशरण पढ़नेसे दूसरे प्रकारके देवता आते हैं। वे आश्चर्यकारक शान्ति और आनन्द अपने साथ लाते हैं। ये देवता कहीं दूरसे चलकर नहीं आते पर आवाहन करनेसे ईश्वरकी

ढँकी शक्तियाँ उन रूपोंमें प्रगट हो जाती है। किसी विचार पर दृढ़तासे ध्यान करनेसे उसके भीतर स्थित शक्ति हमारे सामने प्रगट होगी। किसीकी भी सच्ची भक्तिसे तुरन्त ही आशीर्वाद आयेगा। प्रकृतिका नियम है कि क्रियाफल अर्थात् उत्तर अवश्य आवे। प्रार्थना और उसका उत्तर जैसे किसी सिक्केके दो वाजू हैं। हमें इन वातोंकी ओर अपना मन फेरना चाहिये। अभी हम इनसे विमुख हैं। प्रकृतिकी शक्तियोंको समझकर अपनेमें उनकी क्रिया होने देनी चाहिये। उससे हमारी बहुतसी कठिनाइयाँ दूर होंगी।

मन्त्र तो छोटा वलवान् सूत्रसा रहता है। यदि हम लोगोंको कभी आज्ञा देनी पड़े, यदि मनुष्योंसे वात करते समय हम उनपर शीघ्रतासे पूर्ण प्रभाव डालना चाहें तो हमको भी छोटे वलवान् वाक्य वोलना चाहिये। वे सैनिकआज्ञा या मन्त्रके समान हों और उनमें एक स्थान पर मनका भाव तीव्र हो जाय। जैसे यदि हम भयभीत मनुष्यको सहायता देना चाहते हैं तो हमें अपने मनमें कहना चाहिये, "मैं वलवान् हूँ, वलवान, वलवान; मैं ईश्वरका अंश हूँ और ईश्वर शक्तिमय है सो मैं भी उस शक्तिसे भरा हूँ।" इस विचारको वार-वार कहनेसे ईश्वरीय शक्ति हमारे भीतरसे निकलकर ऊपर आ जायगी और हम दूसरोंको हिम्मत दे सकेंगे। ज्ञान एक शक्ति है। जीवनकी पवित्रता, चरित्र सङ्गठन और सेवापरायणता, इन गुणोंसे सब कुछ सध जायगा। दीक्षाके लिये आवश्यक गुण पूर्ववत् ही हैं पर यह काल दीक्षाको बहुत सुलभ कर देता है।

## अध्याय ७

# प्रथम दीक्षा

**एकमात्र दीक्षक ।** हिन्दूशास्त्रोंमें दीक्षा शब्दका अर्थ है वह जिससे ज्ञान दिया जाय और पापोंका क्षय हो ( दीयते ज्ञानं क्षीयते पापं )। शास्त्रोंके अनुसार गुरु शिष्यके सब कोषोंको शुद्ध कर उसकी अन्तरात्माको ऊँची उठाकर उसमें अपनी शक्ति भरता है। श्वेतसंघका दीक्षित शिष्य बाह्य जगतके मनुष्यकी अपेक्षा बहुत विशेष दिव्य व्यक्ति है पर इस श्वेतसंघकी दीक्षाका महत्व इस बातसे है कि दीक्षित शिष्य अब महात्माओंके संघका एक सदस्य बन गया है और उससे एकत्वको प्राप्त हो चुका है। हरएक ग्रह पर "सूर्य मंडल-मध्यस्थ" नारायणके मुख्तार हैं जो उनके वाइसराय या राजप्रतिनिधिका काम करते हैं। हमारी धरती पर इन महान कर्मचारीको पृथ्वीनाथ, जगदीश्वर, महाप्रभु कहते हैं। ये इस संघके अधिपति हैं। इस संघके व्यक्तियोंका अपना अलग-अलग कर्तव्य काम तो नियत है ही पर यह सारा संघ एक बृहत् एकत्वप्राप्त व्यक्ति सा है, एक बलवान शस्त्र भी है जिसका वे महाप्रभु उपयोग कर सकते हैं। ईश्वरकी एक ऐसी गूढ़ योजना है जिसके कारण वह एकसे अनेक होकर ( बहुस्यां प्रजायेय ) अब फिर अनेकतासे एकत्वको प्राप्त हो रहा है। सारे भूलोकमें एकमात्र दीक्षक ये ही महाप्रभु हैं पर प्रथम और द्वितीय दीक्षाओंमें उन्हें अधिकार है कि वे स्वयं दीक्षा न देकर किसी दूसरे महात्माको दीक्षा देनेके लिये नियुक्त करें। पर नया पद प्रदान करते समय उसे भी महाप्रभु

भगवानकी स्वीकृतिके लिये प्रार्थना करनी पड़ेगी। शिष्यके आध्यात्मिक जीवनमें यह बड़े महत्वका क्षण होता है।

**श्वेतसंघ।** दीक्षा पाकर शिष्य विशाल श्वेतसंघके चेतना-समुद्रसे एकत्व प्राप्त कर लेता है। इस एकत्वका अर्थ बहुत काल तक दीक्षितकी समझमें न आवेगा। जैसे स्वीकृत शिष्य अपना विचार गुरुदेवके विचारसे मिलाकर देख सकता था, वैसे ही दीक्षित अपना विचार श्वेतसंघके विचारसे मिलाकर देख सकता है। उससे श्वेतसंघकी चेतनाका अंश यथाशक्ति उसमें जा सकेगा। उसे ऐसे कोई विचार मनमें न आने देना चाहिये जो श्वेतसंघमें प्रवेश करके उनकी शांति अथवा चेतनामें क्षोभ उत्पन्न करें। श्वेतसंघकी शक्ति उसमेंसे उतनी ही वहेगी जितनी वह वहने देगा। वह उस शक्तिको जहाँ चाहे वहाँ भेज सकता है। शिष्यमें जितनी श्रद्धा होगी उतनोही शक्ति उसमेंसे वहेगी। वह श्वेतसंघसे एक है इसलिये उसके लिये सब कुछ संभव है। श्वेतसंघकी चेतना बड़े शांत प्रकाशमय समुद्रके समान है। हलकीसी लहर भी एक अंतसे दूसरे अन्त तक पहुँच जाती है। उसका पूरा भान तो निर्वाण लोकमें हो सकता है। जैसे शिष्य अपने गुरुदेवसे एकत्वको प्राप्त है वैसे ही श्वेतसंघ अपने अधिपति भगवान सनत्कुमार से एक है; पर हर निर्णयमें हर एककी रायकी आवश्यकता पड़ती है हालाँकि अधिपतिके पूर्ण अधिकार हैं। समष्टित्व और व्यक्तित्व दोनों अपने उत्तम रूपमें यहाँ उपस्थित रहते हैं। यहाँ पर पूर्ण स्वतंत्रता रहती है।

**अधःपतन।** ऐसे संघमें प्रवेश करनेका सौभाग्य प्राप्त करके फिर किसीको असिद्ध न होना चाहिये या पीछे न हटना चाहिये; परंतु कभी-कभी यह संभावना हो सकती है यद्यपि ऐसा

प्रसंग बहुत कम आता है। "मार्गप्रकाशिनी" में कहा है कि बड़े जीव मोक्ष द्वारपर पहुँचकर भी पीछे हट जाते हैं क्योंकि उनमें जवाबदारीके भारको संभालनेकी योग्यता नहीं है, क्योंकि वे आगे बढ़नेके योग्य नहीं हैं। जब किसी दीक्षित शिष्यका अधःपतन इस प्रकार होता है तब दुःखकी तरंग उस विशाल चेतनासमुद्रमें एक पारसे दूसरे पार तक फैल जाती है क्योंकि किसी दीक्षितको अपनेमेंसे अलग कर देना डॉक्टरके अंग काट देनेके समान है जिससे सबके हृदयको गंभीर वेदना होती है। यह विच्छेदन सर्व कालके लिये नहीं है; कभी, किसी प्रकार, कहीं, वह जीव फिर वापस लाया जायगा। जो शृङ्खला उसके साथ बँधी है वह टूट नहीं सकती। उस शिष्यको किस दुःख और जाँचके मार्गसे चलकर इस संघकी प्राप्ति फिर होगी इसकी हम बहुत कम कल्पना कर सकते हैं। कभी दीक्षित शिष्य थोड़े ही कालके लिये पथभ्रष्ट हो जाय तो संघ उसके चारो ओर एक कोषसा बना देता है जिससे वह संघकी शांतिमें बाधा न डाल सके। पर इसके पूर्व सारे संघकी सहायता उसके पास भेजी जाती है जिससे कि उसका पतन न हो।

दीक्षाकी विधि कई युगोंसे एकसी चली आती है पर उसमें क्रमका परिवर्तन हो सकता है। दीक्षा देनेवालेके शिष्यके प्रति आदेशका प्रथम भाग सदैव एकसा रहता है पर उसके द्वितीय भागमें उस शिष्यको व्यक्तिगत उपदेश मिलता है। कभी-कभी शिष्यके घोर शत्रुको उपस्थित करके शिष्यसे पूछा जाता है कि वह शत्रुको पूर्णतया क्षमा कर सकेगा या नहीं और यदि प्रसंग पड़ा तो उसे वह सहायता दे सकेगा या नहीं। शिष्यने जो कार्य किया हो उसके विषयमें भी पूछा जाता है और जिनको शिष्यने सहायता दी हो उनकी साक्षी भी ली जाती है।

## एक प्रथम दीक्षाका वर्णन

इस साल ( १६१५ ) वैशाख पूर्णिमा ( बुद्धजयंती ) का उत्सव २६ मईके सवेरे होनेवाला था। इसलिये २७ मईकी रात्रिको दीक्षा देनेका निश्चय हुआ और हम सब लोगोंको तैयार रहनेका आदेश हुआ। यह दीक्षा भगवान मैत्रेय देनेवाले थे। इसलिये यह विधि उनके बगीचेमें हुई। जब यही दीक्षा गुरुदेव मरु या कुथुमि देते हैं तो यह विधि उनके आश्रमके पासके पुलके निकट जो गुफा है, उसमें होती है। बहुतसे महात्मा इस समय पर उपस्थित हुए थे और जिनका नाम हम लोगोंको ज्ञात है वे भी उनमें शामिल थे। वायुमें गुलाबके फूलोंकी सुगंध भरी थी। भगवान मैत्रेयके घरके सामने जो बड़ा वृक्ष है उसके चारोंओर संगमर्मरकी बैठक बनी है। भगवान उसपर विराजते थे। महात्मा लोग उनके दक्षिण वाम अर्द्धवर्तुलाकार धरती पर आसनों पर बैठे थे। संगमर्मरकी बैठक इनसे दो सीढ़ी ऊँची थी और भगवान वैवस्वतमनु और महाचौहान भी उस पर विराजते थे। इस बैठकमें एक सिंहासनसा बना हुआ है और ये दोनों उसके एक-एक तरफ बैठे थे। इस सिंहासनको दक्षिणामूर्त्तिका सिंहासन कहते हैं। शिष्य अपने पेशकरनेवाले महात्माके साथ इस बैठकसे नीचे भगवानके चरणोंके पास खड़ा था। इन दोनोंके नीचेके समतल पर कुछ दीक्षित और अदीक्षित शिष्य और कुछ अनुग्रह-प्राप्त दर्शक लोग, जिन्हें इस क्रियाका बहुतसा अङ्ग देखनेकी आज्ञा मिली थी, बैठे थे। उस क्रियाके कुछ गुप्त रखने योग्य अङ्ग सुवर्ण प्रकाशके परदेसे ढँक दिये जाते थे जिसमें उनको ये लोग न देख सकें। शिष्यको ऐसे प्रसंगपर लम्बी मलमलकी पोशाक पहननी पड़ती है। महात्मागण प्रायः श्वेत रेशम की चमकदार सुवर्ण जरीकी चौड़ी किनारवाली पोशाक पहिने थे।

बहुतसे देवगण ऊपर हवामें उपस्थित थे। उनसे निकलता मधुर संगीत वायुमें व्याप्त था जिसके प्रभावसे किसी विचित्र और गूढ़ प्रकारसे शिष्यके गुण और भावी योग्यताका आभास मिलता था। दीक्षा विधि भर यह सङ्गीत जारी रहा। जो कुछ शिष्य बोलता था उसका यह आन्तरिक सङ्गीत समर्थन करता था। दीक्षाविधिके किसी-किसी प्रसंग पर यह सङ्गीत बहुत तीव्र भी हो जाता था। उससे बोलनेवालोंके शब्द विशेष सुन्दर सुन पड़ते थे। उससे सुननेमें बाधा नहीं होती थी। इस सङ्गीतसे शिष्यका भूत और भविष्य प्रगट होता है।

शिष्य अपने प्रस्तावक और समर्थकके साथ बीचमें खड़ा था। गुरुदेव महात्मा कुथुमि उसके प्रस्तावक थे और महात्मा जीसस समर्थक। भगवान मैत्रेयने मुस्कुराकर प्रथम प्रश्न पूछा — यह कौन है जिसे आप इस प्रकार हमारे समक्ष लाये हैं? हमारे गुरुदेवने उत्तर दिया, "यह एक प्रार्थी है जो विशाल भ्रातृसंघमें प्रवेश करना चाहता है।"

दूसरा प्रश्न हुआ 'क्या आप निश्चय कराते हैं कि वह प्रवेशके योग्य है?' उत्तरः—'हाँ, मैं निश्चय कराता हूँ।'

'क्या आप उसे जिस मार्गमें वह प्रवेश करना चाहता है उसमें आगे बढ़नेमें सहायता देते रहेंगे?'

प्रस्तावक ने कहा 'हाँ, मैं सहायता दूँगा।'

हमारे नियमोंके अनुसार हरएक शिष्यके विषयमें दो ऊँचे भाइयोंको ऐसा निश्चय दिलाना चाहिये। इस प्रार्थनाका समर्थन कोई दूसरा भाई करता है?

अब समर्थक प्रथम बार बोले 'मैं समर्थन करनेको तैयार हूँ।'

दीक्षकने पूछा 'क्या आपके पास प्रमाण है कि यदि इसको नई शक्तियाँ दी जायँ तो वह उनको महत् कार्यके हेतु ही उपयोग करेगा ?' गुरुदेव कुथुमिने उत्तर दिया,

'इस शिष्यका यह जीवन अभी थोड़े कालका ही है; पर फिर भी इसने बहुतसे अच्छे कार्य किये हैं और जगत्में हमारा काम करने लगा है। पुराने ग्रीसके जन्ममें इसने मेरा तत्त्वज्ञान फैलानेके लिये और जिस देशमें वह रहता था उसके कल्याणके लिये बहुत प्रयत्न किया था।'

मास्टर जीससने भी कहा,

'बड़े प्रभाववाले दो जन्मोंमें उसने धैर्यसे मेरा काम किया था। राजाके जन्ममें उसने अन्यायको मिटानेका और ऊँचे आदर्शोंका प्रचार करनेका प्रयत्न किया था। साधुके जन्ममें उसने प्रेम, पवित्रता, और असांसारिकताका उपदेश दिया था। इस कारण मैं आज इसका समर्थन करनेको खड़ा हूँ।'

तब भगवानने उस बालकके प्रति मुस्कुराकर कहा, 'अभी तक श्वेतसंघमें प्रवेश करनेकी प्रार्थना करनेवालोंमें इस बालककी आयु सबसे कम है। क्या हमारे संघका कोई भी भाई, जो बाह्य जगत्में रहता हो, हमारी ओरसे इस बालकको ऐसी सहायता और सलाह देनेको तैयार है जिसकी उसके छोटे स्थूल शरीरको आवश्यकता हो ?'

पीछे खड़े शिष्योंके झुण्डमेंसे सोरियसने आगे बढ़कर कहा, 'भगवन् ! जहाँतक मुझसे हो सकेगा, और जबतक मैं उसके शरीरके निकट हूँ, मैं उसे यथाशक्ति सहायता बड़ी प्रसन्नतासे दूँगा।'

तब भगवानने कहा, 'क्या तुम्हारे हृदयमें इस छोटे प्रार्थीके प्रति सच्चा भ्रातृप्रेम भरा है कि तुम उसे आवश्यक सलाह दे

सकोगे ?' सीरियस ने उत्तर दिया; 'हाँ, भरा है।' भगवानने अब स्वयं शिष्यसे पूछा 'क्या तुम इस भाईसे प्रेम करते हो जिससे आवश्यकता पड़ने पर तुम उससे खुशीसे सहायता ले सको ?' उसने उत्तर दिया 'वास्तवमें मैं अपने पूर्ण हृदयसे प्रेम करता हूँ क्योंकि उनकी सहायताके बिना मैं यहाँ आ ही नहीं सकता था।' भगवानने गभीर होकर अपना सिर झुकाया। महात्माजीने शिष्यको दीक्षकके सामने खड़ा किया। भगवानने अपनी दृष्टि उसपर जमाकर कहा, 'क्या तुम उस श्वेतसंघमें प्रवेश करना चाहते हो जो अनादि कालसे अनन्त काल तक बना रहता है ?' बालकने उत्तर दिया, 'भगवन् ! यदि आप समझते हैं कि इतनी छोटी वयमें मैं इस योग्य हूँ तो मैं प्रवेश करना चाहता हूँ।' दीक्षकने पूछा 'क्या तुम जानते हो कि इस भ्रातृसंघका उद्देश्य क्या है ?' प्रार्थीने उत्तर दिया 'उसका उद्देश्य ईश्वरकी इच्छाके अनुसार कार्य करनेका है, उस ईश्वरकी कल्पना या योजनाको पूरा करना है। विकासक्रम वह योजना है।' तब भगवानने कहा 'क्या तुम यह प्रतिज्ञा करोगे कि अबसे अपना सारा जीवन और अपनी सारी शक्ति इस कार्यमें लगाओगे और जगत्के कल्याणार्थ अपनेको पूर्णतया भूल जाओगे ? जैसे ईश्वर प्रेममय है वैसे तुम अपने जीवनको बिलकुल प्रेममय बना दोगे ?' शिष्यने उत्तर दिया 'मैं अपने गुरुदेवकी सहायतासे अपनी यथाशक्ति ऐसा करनेका प्रयत्न करूँगा।' 'जिन बातोंको गुप्त रखनेके लिये तुमसे कहा जाय उन्हें तुम गुप्त रखनेकी प्रतिज्ञा करते हो ?' शिष्य ने कहा, 'मैं प्रतिज्ञा करता हूँ।'

इससे आगे शिष्यसे भुवर्लोकके ज्ञान और वहाँके कार्यके विषयमें साधारण प्रश्न पूछे गये। बहुतसे एस्ट्रल पदार्थ उसे दिखाकर पूछा गया कि ये क्या हैं। उसे जीवित और मृत

मनुष्योंकी वासना या एस्ट्रल देहोंको पहिचानना पड़ा। उसे मनुष्य और मनुष्यकी आकृतिके विचार रूपमें, तथा महात्मा और उनकी बिलकुल ठीक नकलमें, पहिचान करनी पड़ी। तब दीक्षकने उसे बहुतसी एस्ट्रल घटनाओंको दिखाकर पूछा कि इनमेंसे प्रत्येकमें किस रीतिसे सहायता दोगे और उसने जैसा बना वैसा उत्तर दिया। अन्तमें भगवानने मुस्कुराकर कहा, 'उत्तर संतोषजनक हैं।'

फिर दीक्षकने अपना गम्भीर और सुन्दर आदेश दिया। इसका प्रथम भाग तो सदैव एकसा ही रहता है। जगत्में श्वेतसङ्घका कार्य, उसके प्रत्येक व्यक्तिकी जवाबदारी है क्योंकि जगत्के दुःख-भारको उठानेमें हर एक सदस्यको अपना भाग लेना पड़ता है, ये सब बातें समझाई गईं। एक ही श्वेतसङ्घ एक नियमके और एक अधिष्ठाताके आधीन है और प्रत्येक सदस्यका कर्तव्य है कि सेवासे और अपनी सलाहसे उसकी सहायता करे। प्रत्येक सदस्यको चाहिए कि अपना स्थानीय ज्ञान और अपनी विशेष योग्यता सङ्घकी सेवामें अर्पण करे। सङ्घके महाप्रभुकी आज्ञा अनुल्लंघनीय है पर कोई भी महत्वका कार्य सङ्घके बिलकुल नवीन सदस्यकी सम्मति बिना भी नहीं किया जाता। जो दीक्षित जहाँ हो वहाँ वह श्वेतसङ्घका प्रतिनिधि है। प्रत्येकने शपथ ली है कि सङ्घ जहाँ भेजे वहाँ वह जायगा और जो काम बताया जाय उसे करेगा। हर एक सदस्यको याद रखना चाहिये कि वह एक केन्द्र है जिसमेंसे महाप्रभुकी शक्ति जगत्की सहायतार्थ भेजी जा सकती है। कोई भी पुराना भाई उसे अपना आशीर्वाद भेजनेके लिये नलिका बना सकता है। इसलिये प्रत्येक नवीन भाईको इस प्रकार उपयुक्त बननेके लिये तैयार रहना चाहिये। मालूम नहीं कब उसका काम पड़े।

सदस्यका जीवन दूसरोंके हेतु सदैव लगा रहे। उसे दूसरोंकी सेवाके अवसरकी ताकमें रहना चाहिये और ऐसी सेवामें उसे महान् आनन्द मिलना चाहिये। सङ्घकी इज्जत उसके हाथमें है, यह उसे याद रखना चाहिये। उसके किसी शब्द या कार्यसे जगत्के समक्ष उसमें धब्बा न लगे या जगत् उसे लेश मात्र कम उच्च न समझे।

धारामें प्रवेश करनेसे, स्रोतापत्ति बननेसे, उसके लिये संसारकी अड़चनें और कलह कुछ कम न हो जायँगी; उसे विशेष प्रयत्न करना पड़ेगा। पर अब उसमें विशेष शक्ति भी रहेगी। जैसी शक्ति बढ़ेगी वैसीही उसकी जवाबदारी भी बढ़ेगी। उसके यह पद पानेसे वह नहीं बढ़ा, पर उसके द्वारा मनुष्य जाति थोड़ी आगे बढ़ी है; इसकी उसे खुशी होनी चाहिये। संघका आशीर्वाद उसके साथ सदैव बना रहेगा पर वह उसे जितना दूसरोंके पास पहुँचायेगा उतना अधिक ही वह उसके पास उतरेगा; यही सनातन नियम है।

आदेशका यह अंश सदैव दिया जाता है। शिष्यको व्यक्तिगत उपदेश देते हुए दीक्षकने कहा,

"इस महान् पदको पाकर उसका भार सहनेके लिये तुम्हारा शरीर अभी बहुत छोटा है पर इस बालकपनसेही तुमको बहुत अच्छा मौका मिला है। पूर्वजन्मोंके आत्मत्यागके कर्मसे वह तुम्हें मिला है। तुम ऐसा प्रयत्न करो कि इस देहमें तुम उसके योग्य बने रहो। हम आशा करते हैं कि तुम यह साबित कर दोगे कि इतनी छोटी वयमें तुमको संघमें शामिल करनेमें हमने बुद्धिमानीका काम किया है। हम सबमें जो पूर्ण एकत्व है उसे याद रखो ताकि उसका महत्व तुम्हारे द्वारा कम न हो।

इतनी जल्दी आरम्भ करके तुम इस जन्ममें बहुत दूर तक जा सकते हो। मार्गकी चढ़ाई खड़ी है पर तुम्हारा प्रेम और तुम्हारी शक्ति उसके लिये काफ़ी है। ज्ञानको बढ़ाओ, कोषोंका पूर्ण संयम सीखो, सावधानता, शीघ्र निर्णय, गहरी दृष्टि, इनको बढ़ाओ। अभी तक तुम्हारी बुद्धि प्रेमकी पूर्णतासे हुई है; उस प्रेमको सदैव बढ़ाते रहो और वह तुम्हें अंत तक पहुँचा देगा।" तब भगवानने दूसरे महात्माओंकी ओर फिर कर कहा 'मुझे यह प्रार्थी संतोषजनक दिखता है। क्या आप सब सम्मत हैं कि वह हमारे संघमें लिया जाय' सबने कहा, 'हम सम्मत हैं।'

तब दीक्षक अपने सिंहासनसे उठे और शंबालाकी ओर मुँह फेरकर जोरसे बोले :

'हे प्राण, प्रकाश और गौरवके प्रभु ! क्या मैं यह कार्य आपके नाम पर और आपके निमित्त करता हूँ ?'

इसके उत्तरमें उनके सिर पर ज्वलंत तारा चमका जिससे महाप्रभुकी सम्मति प्रगट होती है। सबने उसके सामने सिर झुकाया। देवोंका वाद्य संगीत राजयुद्ध-यात्राकीसी विजय-घोषणा करने लगा। इस संगीतकी तालमें, दोनों महात्माओंके नेतृत्वमें शिष्य आगे बढ़ा और उनके सामने घुटने टेककर खड़ा हुआ, जो इस समय उन महाप्रभुके प्रतिनिधि थे जिनकी आज्ञासे ही इस संघमें प्रवेश हो सकता है। अत्युज्ज्वल प्रकाशकी रेखा उस तारेसे दीक्षकके हृदयको और वहाँसे शिष्यके हृदयको स्पर्श कर रही थी मानो बिजली स्थिर हो गई थी। इस शक्तिके अति महान् प्रभावसे शिष्यके भीतरका छोटासा चेतनाका रजत तारा, जो आत्माका नीचे लोकोंमें प्रतिनिधि है, प्रदीप्त और

प्रकाशमय होकर इतना फूल गया कि इससे उसका सारा कारण-देह भर गया और एक क्षणके लिये आत्मा ( मोनड ) और कारण-शरीरस्थ जीवात्मा ( ईगो ) मिलकर एक हो गये। महात्मा पद पाने पर यह एकत्व चिरस्थायी हो जाता है। भगवानने शिष्यके सिर पर हाथ रखकर और उसका सच्चा नाम लेकर कहा "जिनका तारा हमारे ऊपर चमक रहा है उन एकमात्र दीक्षकके नाम पर मैं तुमको अनंतजीवनके भ्रातृसंघमें ग्रहण करता हूँ। तुम उसके योग्य और उपयोगी सदस्य बनो। अब तुम सदैवके लिये सुरक्षित हो। तुमने नदीमें प्रवेश किया है। तुम शीघ्रही दूसरे किनारे पर पहुँचो!"

देवोंके मधुर वाद्यसंगीतने वायुमंडलको शक्ति और आनन्दसे भर-सा दिया। मनु भगवान और महाचौहानने जो आशीर्वाद दिया उसके रंगोंकी सुन्दरतामें दीक्षक, शिष्य और उसके समर्थक सब प्रायः ढँकसे गये। भगवान बुद्धका सुवर्ण प्रकाशरूप आशीर्वाद भी उनके ऊपर फैल रहा था क्योंकि एक और मनुष्यने मार्गमें प्रवेश किया है। एक क्षणके लिये ऐसा जान पड़ा कि उस चमकते रजत तारेने दीक्षक और नये भ्राताको अपने अति प्रदीप्त प्रकाशमें ढँक लिया। जब वे लोग उस प्रभामेंसे निकले तो नये दीक्षितकी पोशाक दूसरे दीक्षितोंके समान श्वेत रेशमकी हो गई थी। दीक्षकने अपने कारणदेहको प्रकाशमय बनाया और नये दीक्षितका कारणदेह भी उसके प्रत्युत्तरमें चमकने लगा। यह दृश्य अतिमोहक और सुन्दर था। सुवर्णमय हरा प्रकाश उससे निकलता था। आत्मा ( मोनड ) कारणदेहके स्थायी अणुमें प्रकाशका बिन्दुसा दिखता है। वह इस समय फूलकर अधिक प्रकाशमय हो गया और सारे कारणदेहको उसने भर दिया आत्मा ( मोनड ) इस समय थोड़ी देरके लिये अपने

कारणशरीरस्थ अंश ( इगो ) से मिलकर एक हो जाता है और ये प्रतिज्ञाएँ करता है। एस्ट्रल शरीर पर भी विचित्र प्रभाव पड़ता है। उसकी सम स्थिति और स्थायित्वको बदले बिना उसे इस प्रकार झोंका दे दिया जाता है जिससे उसमें पूर्वापेक्षा बहुत तीव्रता आ जाती है। पर वह देह अपने स्वामीके अधिकारके बाहर नहीं जाती और न अपने स्थानको त्यागती है। दीक्षक अपनी एस्ट्रलदेहके कंप नये शिष्यकी देहमें उत्पन्न करके इस आंदोलनको आरम्भ करते हैं। इसीके साथ-साथ उसे स्थिर भी कर देते हैं जिससे उसमें कोई हिलना या संक्षोभ तो नहीं होता पर कंपकी विशेष योग्यता आ जाती है।

इतना हो चुकने पर दीक्षकने नये भ्राताको ज्ञानकी कुंजी दी और बताया कि अपरिचित महात्माको भुवर्लोकमें किस प्रकार पहिचानना चाहिये। उन्होंने कुछ पुराने शिष्योंको दीक्षितको बुद्धिलोकका आवश्यक अनुभव करानेका आदेश दिया। सब एकत्रित महात्माओंने नवदीक्षितको आशीर्वाद दिया और इस महान् विधिका अंत हुआ। तब नवदीक्षितने संघका आशीर्वाद जगत्को दिया और इस प्रकार उसने नई पाई बलवती शक्तिका प्रथमबार उपयोग किया। इस आशीर्वादके जगत्में और जगत्के चारों ओर प्रसार होने पर हरएक वस्तुमें नया जीवन आया, प्रत्येक वस्तुमें थोड़ी नई शक्ति, थोड़ी नई सुन्दरता आई और जगत्के गंभीर आनन्द और उपकारकी प्रतिध्वनिसे वायुमंडल भर गया। एक नई कल्याणकारी शक्ति प्रगट हुई। नये व्यक्तिके श्वेतसंघमें प्रवेश करने पर पृथ्वी आनन्द मनाती है क्योंकि उसका उद्धार श्वेतसंघसे ही होगा। इस प्रकार इस आश्चर्यजनक विधिकी समाप्त हुई और ज्वलंत तारा अदृश्य हो गया। सब महात्माओंने नवदीक्षितको बधाई दी।

मि० लेडबीटरको आज्ञा हुई थी कि दूसरी रात्रिको नवदीक्षित को जगत्‌के महाप्रभु (भगवान सनत्कुमार) के समक्ष पेश करें। यह एक असाधारण सम्मान था और प्रथम दीक्षाका अंग नहीं था। यह बहुधा तृतीय दीक्षाके साथ होता है। नियत समय पर शंवाला जाने पर इनलोगोंका बड़े कमरेमें स्वागत हुआ। महाप्रभु सनत्कुमार भगवान बुद्ध और भगवान मैत्रेयसे बातें कर रहे थे। भगवान मैत्रेयने नवशिष्यको "हमारा नया भाई और सदैव चमकता प्रेमका तारा" कहकर संबोधित किया और उसे पेश किया। उस बालकके उनके सामने घुटना टेकने पर भगवान सनत्कुमार मुस्कुराये। बालकने हाथ जोड़े, भगवानने उनको अपने दाहिने हाथमें पकड़कर उससे कहा :

"मेरे पुत्र! तुमने अच्छा काम किया है और मैं तुमसे प्रसन्न हूँ। यही कहनेको मैंने तुम्हें यहाँ आज बुलाया है। इससे भी विशेष उन्नति साधो। मैं आशा करता हूँ कि मेरी नई उपजातिमें तुम बड़ा कार्य करोगे। कुछ घंटों पूर्व मेरा तारा तुम्हारे ऊपर दृश्य रूपमें चमका था। यह या रखो कि न दिखनेपर भी वह तुम्हारे ऊपर सदैव उसी प्रकार चमकता रहेगा। जहाँ वह चमकता है वहाँ शक्ति, शुद्धि और शांति रहता है।"

भगवान बुद्धने नव शिष्यके सिर पर हाथ रखकर कहा, "मैं भी तुम्हें अपना आशीर्वाद और बधाई देता हूँ। मैं समझता हूँ कि तुम्हारी अभीकी शीघ्र उन्नति आनेवाली उन्नति की सूचक है और भविष्यमें मैं कीर्तिमय रहस्यके ज्ञाताके रूपमें, आध्यात्मिक कुलके सदस्यके रूपमें तुम्हारा अभिनन्दन करूँगा। इस कुलवालोंके द्वारा जगतोंमें प्रकाश आता है।"

पीछे खड़े तीन कुमारोंने भी उस घुटना टेके, वाणीरहित पर प्रेम और पूज्यभावपूर्ण बालककी ओर मुस्कुराकर देखा। शिष्योंने

साष्टांग प्रणाम किया; महाप्रभुने हाथ उठाकर आशीर्वाद दिया और ये लोग लौट आये।

**क्रियाका काल :** इस क्रियाका समय शिष्यकी योग्यतानुसार घटता बढ़ता है। पूर्वमें तीन दिन रात्रि लगते थे। एक वार दो रात्रि और एक दिन लगे थे। बहुतोंमें प्रधान क्रिया एक रात्रिमें ही पूर्ण हो जाती है और कुछ अप्रधान भाग गुरुदेवोंके ऊँचे शिष्योंको करनेको कह दिया जाता है। कुछ बुद्धिलोकका अनुभव भी दीक्षाके लिये अवश्य प्राप्त कर लेना चाहिये; नहीं तो उस लोकके लायक कुछ मिलनेवाले उपदेश शिष्यकी समझमें न आवेंगे। बहुतसे थियॉसोफिस्टोंने भुवर्लोकका कार्य करना और भुवर्लोकका विधिवत ज्ञान पूर्वमें ही प्राप्त कर लिया होता है जो पूर्व कालमें इस समय सिखाया जाता था। जब दीक्षकको यह निश्चय हो जाता है कि प्रार्थीकी कुछ बुद्धिलोक की उन्नति हो चुकी है तब उस लोकका अनुभव करानेके लिये पुराने शिष्योंको अक्सर आदेश होता है। असल दीक्षाकी क्रियामें छः घंटेसे कुछ कम समय लगता है। पर इसके सिवाय आरंभ और अन्तमें भी कुछ समय शिष्यके साथ खर्च होता है। दीक्षाके वाद महात्मागण भी अपनी बधाई देते हैं और सभी कुछ कृपापूर्ण शब्द कहते हैं। इस प्रसंग पर वे अपने शिष्योंको कुछ आदेश भी भेजते हैं। विशेषकर नवदीक्षितोंके लिये यह बड़े उत्सवका समय होता है। जब कोई नवदीक्षित होता है, सदैवके लिये सुरक्षित हो जाता है, तब उस जीतमें सबकी जीत होती है।

## पुत्रत्व

गुरु-शिष्यका सम्बन्ध आगे बढ़ने पर विशेष घनिष्ट होता जाता है। दीक्षाद्वारके पास पहुँचनेके लगभग गुरुदेव अपने

शिष्यसे विशेष घनिष्टताका सम्बन्ध स्थापित करते हैं जिसे पुत्रत्व कहते हैं। शिष्य अब गुरुदेवका पुत्र हुआ। सम्बन्ध अब केवल नीचे मनसे ही नहीं है पर शिष्यका कारणशरीरस्थ जीवात्मा (ईग्ये) भी गुरुदेवके कारणशरीरस्थ जीवात्मामें आवृत्त कर लिया जाता है। अब गुरुदेव अपने और शिष्यके बीचमें परदा नहीं डाल सकते। शिष्य तो अपनी छोटी योग्यतानुसार गुरुके प्रति प्रेम वर्षावेगा ही, पर गुरुदेवकी घोर प्रेमवर्षाका हिसाब ही नहीं है। जगत्का प्रेम घटता बढ़ता रहता है। प्रेमपात्रकी उदासीनतासे या निर्दयतासे उसका प्रभाव मन्द भी हो जावे, पर ऐसा भी सच्चा और गहरा प्रेम होता है जो किसी प्रकार हिल नहीं सकता, जिसे प्रत्युत्तरकी जरा भी परवाह नहीं है, जिसे प्रेमपात्रके विस्मरण, उदासीनता, और अपात्रता या अयोग्यताकी थोड़ी भी चिन्ता नहीं है, जिसे उस प्रेमपात्रके अपनेको किसी प्रकार दूषित करने पर या कोई अपराध करने पर भारी परिताप और मनोवेदना होगी पर प्रेम उस कारण कुछ भी न घटेगा, जो प्रेम अपनी गाढ़ता प्रेमपात्रके कुछ भी करने पर न घटायेगा।

ईश्वरका इसी प्रकारका प्रेम अपने जगत्के प्रति है और गुरुदेवका अपने शिष्यके प्रति होता है। इस पूर्ण और अखंडनीय एकतासेही गुरुदेव अपने शिष्योंको अपना निज स्वभाव, उनकी ले सकनेकी योग्यतानुसार दे सकते हैं। इस प्रकार आत्मसमर्पण करके ही गुरुदेव शिष्यको उतना अधिक दे सकते हैं जितना शिष्य अपने गुरुसे पा सकता है। इसलिये सत्यतः यह कह सकते हैं कि गुरु शिष्यके हाथ बिकजाता है। क्षणमात्रके लिये सोचिये कि इससे हमलोगोंकी जवाबदारी कितनी कठिन हो जाती है।

ऐसा प्रेम कभी-कभी वाह्य जगत्‌में भी देखनेमें आता है पर यहाँ भी ऊँचा व्यक्ति नीचके हाथ विक जाता है, ताकि परम प्रेम परम आत्मसमर्पण या परमत्याग भी वन जाता है। इस परम आत्मसमर्पणसे जगत्‌के और पदार्थोंकी अपेक्षा गहरा आनन्द प्राप्त होता है। यही प्रेम ईश्वरप्रेमसा है।

प्रत्येक स्वीकृत शिष्यका अधिकार और कर्त्तव्य है कि अपने गुरुदेवके नाम पर आशीर्वाद दे। ऐसा करनेसे गुरुदेवकी शक्तिका बड़ा विचित्र प्रवाह वहेगा। किसीके घरमें प्रवेश करते समय उसे मनमें आशीर्वाद देना चाहिये कि गुरुदेवका आशीर्वाद इस घर पर तथा यहाँके रहनेवालों पर वरसे। गुरुका पुत्र विशेष शांति और उनकी उपस्थितिका आशीर्वाद पहुँचा सकता है। गुरुका पुत्र श्वेत-संघका सदस्य है या शीघ्र ही होगा; उस हैसियतसे वह श्वेत संघका आशीर्वाद भी दे सकेगा। लेडवीटर साहवके पड़ोसमें जंगलके अधिपति उनके परिचित एक देव थे। उनको एक दिन इन्होंने अपने गुरुदेवका आशीर्वाद दिया। उस देवने सिर झुकाकर अति मान, भक्ति और शुद्धतासे उसे ग्रहण किया। दूसरे दिन इन्होंने उसे श्वेत-संघका आशीर्वाद दिया, वह और उसकी हदकी प्रत्येक वस्तु और जीव उससे ऊँचे उठ गये और प्रकाशमय हो गये। इनके महाप्रभु उसके भी महाप्रभु हैं।

पूर्वजन्मोंमें और कदाचित् इस जन्ममें दूसरोंको सहायता देनेका फल दीक्षा है। शिष्यको अपनी प्रतिज्ञा हर क्षण अपने ध्यानमें रखनी चाहिये। दीक्षितकी गलतीका कर्मविपाक और मनुष्योंकी अपेक्षा विशेष भयंकर होता है। उसे प्रत्येक सेवाके अवसरका लाभ लेकर जगत्‌की सहायता करनी चाहिये। श्वेत-संघमें प्रवेश करनेसे दीक्षित सारी मनुष्य-जातिका भाई वन

जाता है। उसका कर्तव्य है कि वह प्रेम और आशीर्वाद वर्षाता रहे। उसे जगत्के मानापमानकी परवाह नहीं है। उसे श्वेतसंघकी रायका माहात्म्य है। उसे सदैव परहितचिंतनमें लगे रहना चाहिये, न कि अपने हितचिंतनमें।

—:o:—

## अध्याय ८

# कारणशरीरस्थ जीवात्मा।

छोटे उपनिषदों और तंत्रोंमें मनुष्यके भीतर आत्मा, अन्तरात्मा और परमात्मा कहे हैं। थियॉसोफ़ीमें नीचे मन और एस्ट्रल देहमें कार्य करनेवाला देहाभिमानी जीव ( पर्सनालिटी ), ऊँचे मन या विज्ञानमय कोषमें काम करनेवाला जीवात्मा, ( या ईगो ) और निर्वाण और परानिर्वाण लोकमें स्थित आत्मा ( मोनड ) कहे हैं, पर इनको स्पष्ट रूपसे समझना आवश्यक है। थियॉसोफ़ीकी पुस्तकोंमें 'परमात्मा' शब्दका व्यवहार मनुष्यके लिये नहीं होता। कोई-कोई तंत्र परमात्मासे परे ज्ञानात्मा भी बताते हैं। सूर्य-मण्डलके बाहर और भीतरकी प्रकृतिकी अवस्थाएँ एक दूसरेसे बहुत कुछ भिन्न हैं। हर एक ग्रहकी प्रकृति भी सूर्यमंडलकी प्रकृतिसे विशेष भागमें भिन्न रहती है। सूर्यमंडलकी प्रकृति सात खण्डोंमें, लोकोंमें, भूमिकाओंमें विभक्त है जिनके नाम ये हैं: (१) स्थूल या भूलोक, (२) भुवर् या एस्ट्रल, (३) स्वर् या मनोलोक, (४) बुद्धिलोक-अंत:स्फूर्तिका, (५) निर्वाण लोक, (६) परानिर्वाण या अनुपादक लोक, (७) महापरानिर्वाण या आदिलोक। हर एक लोककी प्रकृति सात अंतर्भूमिकाओंमें, अन्तर्खण्डोंमें विभक्त है जैसे भूलोकके ठोस, तरल या द्रव,

वायुरूपी और ईथरकी चार छोटी अवस्थाओंवाले पदार्थ। हर एक ग्रहके हर खण्डकी सप्तम या अणुवाली सबसे ऊँची अन्तर:अवस्था सब ग्रहोंमें, सारे सूर्यमण्डलमें एक सी है। यदि हमारे सूर्यमण्डलके सात खण्डोंकी सात अति ऊँची या अणुरूपी अंतर अवस्थाएँ लेवें तो वे सूर्यमण्डल भरमें एकसी होकर, सूर्यमण्डलके बाहरके विश्वके अंतिम स्थूल खण्डकी, विश्वप्राकृतिक खण्डकी, अंतर अवस्थाएँ हैं। जिनराजदासजीका कहना है कि इनमेंसे प्रत्येक अणु-अन्तर-अवस्था अपनेसे मिलते सूर्यमण्डलसे बाहरके विश्वके खण्डकी अन्तिम नीची सातवीं अन्तर-अवस्था रहती है। जैसे सूर्यमण्डलस्थ मनोलोककी प्रथम अंतर्खंड या अणु अवस्थाकी प्रकृति वाह्यविश्वके मनोलोककी अंतिम या सातवीं अंतर अवस्थाकी प्रकृति होगी।

**आत्मा और जीवात्मा:** हमारी आत्मा (ऊपर लिखा परमात्मा = मोनड) ईश्वररूपी अग्नि की एक चिनगारी है। उसका असल स्थान किस लोकमें है यह हमें मालूम नहीं है, क्योंकि वह हम लोगोंकी पहुँचके बहुत परे है। ईश्वरने उसे अपनेसे बहुत नीचे लोकमें, पर हमसे बहुत ऊँचेमें, जन्म दिया था। उसका सबसे नीचा रूप, उसकी छाया, सूर्यमण्डलके बाहरके सबसे नीचे खण्ड तक, प्राकृतिक खण्ड तक, उतरती है। वही हमारे अनुपादक लोकमें त्रिमूर्ति-रूपसे दिख पड़ती है।

ईश्वरका अंश ईश्वरके लोकसे बहुत नीचे लोकमें जन्म पाकर बहुत संकुचित हो जाता है, उसकी शक्तियाँ कम हो जाती हैं। उसी प्रकार यह आत्मा (मोनड) अपना थोड़ासा अंश नीचे खण्डोंमें भेजता है, जो ऊँचे मनोलोकका कारणशरीरस्थ जीवात्मा (ईगो) बन जाता है। अब उसके बन्धन बहुत बढ़ गये और शक्तियाँ और भी बहुत घट गईं। पर यह जीव

भी भुवर्लोक और भूलोकमें काम नहीं करता। वह स्वयं अरूप खण्डसे नीचे नहीं उतर सकता। इस कारण वह अपना बहुत थोड़ा अंश भू, भुवर् और नीचेके मनोलोकमें भेजता है। इसे देहाभिमानी जीव ( पर्सनालिटी ) कहते हैं। यह चेतनाका अन्तिम टुकड़ा दिव्यदृष्टिवालेको मनुष्यमें चलता हुआ दिखता है। हिन्दूशास्त्रोंमें उसे अङ्गुष्ठमात्र पुरुष कहा है। पर बहुतोंको वह एक तारेके रूपमें दिखता है। अपनी अपनी किरण और मनुष्य-जातिके अनुसार वह तारा कहीं हृदयमें, कहीं मस्तिष्कमें, कहीं गलेमें, या सूर्यचक्रमें रहता है। पाँचवीं मनुष्य-जातिकी पाँचवीं उपजातिवाले उसे प्रायः सदैवही सिरमें, आज्ञाचक्रमें, रखते हैं। यह तारा नीचे कोषोंमें कारणशरीरस्थ जीव ( ईगो ) का प्रतिनिधि है। इन कोषोंमें कार्य करने पर उसे देहाभिमानी जीव ( पर्सनालिटी ) कहते हैं। इसको उसके मित्र भूलोक पर जानते हैं।

इस देहाभिमानी जीवकी सारी शक्ति और जीवन कारण-शरीरस्थ जीव ( ईगो ) से आते हैं और यह उसका अङ्गमात्र है। पर अपने नये सहवासमें वह अपनेको बिलकुल अलग मानने लगता है। ऊँचे जीवसे मिलते रहनेको रास्ता भी बना है, जिसे यहाँ अंतःकरण कहते हैं; पर वह इस रास्तेका उपयोग नहीं करता है। साधारण मनुष्यमें यह देहाभिमानी जीव ही मनुष्यको चलाता है और कारणशरीरस्थ जीव बहुत कम, और कम अंशमें, हस्तक्षेप करता है। मनुष्यको आरम्भमें तो इस रास्तेको साफ़ कर देना चाहिये ताकि नीचा मन ऊँचे मनका अनुकरण कर, पवित्र हो जाये; शरीरपर ऊँचे मन ( जीवात्मा) का साम्राज्य जम जाये, और नीचे मनमें कोई विचार या इच्छा उससे भिन्न न रह जाये। नीचा मन नीचे लोकोंमें ऊँचे मनका रूपमात्र रह जाये।

अशिक्षित मनुष्यमें इन दोनोंमें कुछ परस्पर क्रिया नहीं होती। दीक्षितमें ऊपरवालेका पूर्ण प्रभाव नीचेपर पड़ता है। सब मनुष्योंमें इन दो अन्तिम दशाओंके बीच की दशाएँ रहती हैं। जीवात्मा ( ईगो ) का भी विकास हो रहा है, पर हर हालतमें देहाभिमानी जीव आत्मा ( मोनड ) का ही अंश है पर कारण-शरीरमें (मोनड) पूर्णतया क्रियावान है। देहाभिमानी जीवमें इसका बहुत ही थोड़ा अंश रहता है। कारणशरीरस्थ जीवका विकास इसमें है कि उसमें आत्मा (मोनड) के सब गुण और शक्तियाँ झलक उठें। जीवात्माको अपने आत्मा (मोनड) के साथके सम्बन्धका भान रहता है।

**जीवात्माका लोक :** कारणशरीरस्थ जीवात्मा अपने लोकमें कई दिशाओंमें क्रियावान है और स्वतन्त्र उन्नति करता रहता है। स्थूल, एस्ट्रल शरीर और मनोमय कोष द्वारा केवल थोड़े सद्‌गुणोंकी ही उन्नति हो सकती है। इन सद्‌गुणोंसे विकसित कारणशरीरमें उस जीवके गुण बहुत प्रगट होने लगते हैं और कारणशरीर बढ़ने लगता है, यहाँ तक कि वह मनुष्य सैकड़ों और हजारों मनुष्योंको अपने कारणशरीरके भीतर रखकर उनका बहुत कल्याण कर सकता है। हमारे अरूपखण्डके जीवका, अपने साथियोंमें तथा अरूप देवोंमें और दूसरे देवोंमें जो जीवन है, उसका हाल हमें कुछ नहीं मालूम। विचार यहाँ रूप नहीं धारण करता, पर बिजलीकी चमक सा एक मनसे दूसरे मनको सीधा जाता है। यह शरीर मनुष्ययोनिमें आनेके समयसे दीक्षा तक बना रहता है, बीचमें नष्ट नहीं होता। यहाँ वस्तुओंका वाह्य रूप नहीं, पर निज रूप, उनका असल सत्य, दिख पड़ता है। यहाँ कार्य-कारण एक रूप हैं जैसे एक मुद्राके दो मुँह। यहाँ समूर्त्त मिटकर अमूर्त्त रह जाता है। यहाँ

एक प्रकारकी सब वस्तुओंके भिन्न-भिन्न रूप नहीं हैं पर उन सबमें जो एक विचार है वही यहाँ है। भूलोकमें जो एक तत्त्व-दर्शन है, जिसके लिखनेको कई पुस्तकें चाहिये, वह यहाँ एक विचार, एक पदार्थ है जिसे कार्डके समान टेबुल पर डाल सकते हैं। जो जीव महात्मा ( अशेख ) पदके निकट पहुँच रहा है उसमें और बड़े देवोंमें बहुतसे गुण एकसे रहते हैं। उसमेंसे बड़ी-बड़ी आध्यात्मिक प्रभावकी शक्तियाँ बहती हैं।

साधारण संसारी मनुष्यके स्थूल जीवनमें कारणशरीरस्थ जीवात्मा (ईगो) को ध्यान देने लायक बहुत कम बातें रहती हैं। कभी-कभी कोई ऐसी महत्त्वकी बात आ जाती है जिसकी ओर उसका ध्यान क्षणमात्रके लिये खिंचता है। उसमेंसे वह आवश्यक सार ले लेता है। उसे यह मालूम है कि हमारे विकासका कुछ आवश्यक भाग मनोमयकोष, एस्ट्रल और स्थूल शरीरों और देहाभिमानी जीवके द्वारा ही सध सकता है; इसलिये इसपर कभी न कभी ध्यान देकर उसे अपने वशमें लाना चाहिये यह भी उसे मालूम है। पर हम यह समझ सकते हैं कि संभव है, कभी-कभी उस जीवात्माको यह कार्य बिलकुल आकर्षण न करे, उसका मन उसमें जरा भी न लगे। बहुत जनोंके स्थूल शरीर इतने पापमय—विषमय—हो जाते हैं कि उनकी ओरसे कारणशरीरस्थ जीवात्माको पूर्ण निराशासी हो जाती है। कभी जीवात्मा ऊँचा हो, पर उसे नीचे कोष प्रारब्धवश बुरे मिलें। साधारणतः सात वर्षकी वय तक बालकका जीवात्मा (ईगो) अपने शरीर पर बिलकुल ध्यान नहीं देता। पर फिर भी बच्चोंमें इतना भेद रहता है कि उनके देहाभिमानी जीवोंमें भी बड़ा अन्तर हो जाता है। कोई तेज और उपदेशग्रहणशील, कोई सुस्त और मन्द, कोई यथेच्छाचारी रहते हैं। बहुत इच्छाचारी

बालकका जीवात्मा निचले शरीरों पर ध्यान देना छोड़ देता है, यह सोचकर कि शरीरके बड़े होने पर बालक अच्छा हो जायगा। जब जीवात्मा निचले शरीरों पर अपना ध्यान और अपनी शक्ति वर्षाता है तब निचले शरीरोंमें आश्चर्यजनक उन्नति अति शीघ्र होने लगती है; पर यह शर्त है कि अन्तरात्मा बलवान हो और देहाभिमानी जीव अत्यंत बुरा न हो। जब देहाभिमानी जीव इसमें सहकारिता करता है तब यह फल और अच्छा होता है। हम लोगोंको यह भावना बनानेका प्रयत्न करना चाहिये कि हम देह नहीं हैं, कारणशरीरस्थ जीवात्मा हैं। शरीरकी चेतना जब रहे तब भी इस अन्तरात्मा या जीवात्मासे एक बननेका प्रयत्न जारी रहे। स्वार्थपरायणतामें देहाभिमानी भाव बढ़ता है, इसलिये उसे तुरन्त त्याग देना चाहिये। हमारे मनमें ऊँचे विचार भरे रहें। यदि नीच विचार भरे रहेंगे तो कारणशरीरस्थ जीवात्मा उसका उपयोग न कर सकेगा। जब वह अन्तरात्मा अपनी उँगली टटोलनेको नीचे डाले तो हमें उत्साह सहित ध्यान देना चाहिये और उसकी आज्ञाका पालन करना चाहिये; ताकि वह हमारे मन पर बढ़ता हुआ अधिकार जमावे। निचले कोषोंमें क्रोध, द्वेष, उदासीके भाव भरे रहे हों पर उन्हें त्यागकर अब जीव अन्तरात्माकी ओर मुड़ता है और उसके अनुकूल बन जाता है। तब वह अन्तरात्मा बुद्धि-लोकको, एकत्वके लोकको, प्राप्त होनेका प्रयत्न करता है। इसी प्रकार मनुष्य 'अहं' की मायाको त्याग सकता है।

**एकत्व प्राप्ति :** जो श्वेतसंघमें प्रवेश करते हैं उन्हें इसका अनुभव होना चाहिये। ऐसी कल्पना करो कि हम लोग प्रत्येक एक एक कुएँमें रहते हैं और सूर्यका प्रकाश प्रत्येक कुएँमें आकर चमकता है पर वास्तवमें एक ही प्रकाश है; वैसे ही एक ईश्वरका

प्रकाश हमलोगोंके हृदयोंके अंधकारको नष्ट करता है। ऊँचे मनोलोकमें जीवात्मा दूसरे व्यक्तिको देखकर उसमें भी ईश्वरीय चेतना देखता था, अब बुद्धिलोकमें बाहरसे देखना नहीं होता, वह चेतना उसके हृदयमें स्थित है। वहाँ "हम" और "तुम" मिट जाते हैं, क्योंकि दोनों एक ही हैं, एक ही वस्तुके दो पहलू हैं।

इस आश्चर्यमय उन्नतिमें शुद्ध अहंता, ऊँची अहंता (व्यक्तित्व) का लोप नहीं होता हालाँकि पूर्ण एकता हो जाती है। मनुष्यको अपनी सब पिछली याद है, मनुष्य तो वही है, पर पूर्वकी अपेक्षा बहुत बड़ा है। उसे भान होता है कि मुझमें और भी बहुतसे व्यक्ति समा गये हैं। प्रत्येकको यह भान होता है कि सबको मैंने अपनेमें समा लिया है। थोड़ा और आगे बढ़नेसे यह स्पष्ट हो जाता है कि हम सब उसी एक चेतनाके मुख मात्र हैं और जिनको हम अभी तक अपने गुण, अपनी बुद्धि, अपनी शक्तियाँ समझते थे वे वास्तवमें सब कालमें उस ईश्वरके गुण, उसकी बुद्धि, उसकी शक्ति रही हैं। "तत्त्वमसि," तुम वह ईश्वर हो, इसका इस समय अनुभव होने लगता है।

जब बुद्धिलोककी चेतनाका पूरा प्रभाव स्थूल मस्तिष्क पर पड़ता है तब जीवनके सब कार्यों और संबंधोंका एक नया माहात्म्य हो जाता है। अब किसी दूसरे पर दृष्टिपात नहीं होता; अब हम वह व्यक्ति या पदार्थ खुद हैं। उसे हम उसी प्रकार जानते हैं जैसे हम अपनेको जानते हैं। उसकी मंशाको ठीक वैसे ही समझते हैं जैसे अपनी मंशाको। यह फल बुद्धिलोककी नीची अन्तर-भूमिकामें प्रथम बार प्रवेश करनेसे प्राप्त नहीं होता। वहाँके जीवनकी पूर्ण चेतना बहुत अभ्यास पर आती है। प्रथम दीक्षा पाकर और बुद्धि लोकमें

चेतनासहित प्रवेश करके उसे अब अन्तर भूमिकाओंमें चढ़ना है ताकि वह अब तीन बेड़ियोंको काट सके। अब उसने धारामें प्रवेश किया है। बौद्ध साहित्यमें इसे 'सोतापत्ति' या सोहन (स्रोतापत्ति) कहते हैं। हिन्दूशास्त्रमें इसे 'परिव्राजक' कहते हैं।

—:०:—

## अध्याय ९

# द्वितीय और तृतीय दीक्षाएँ

**प्रथम तीन बेड़ियाँ :** इस पवित्रताके मार्गका प्रथम मुकाम द्वितीय दीक्षा है जिसे प्राप्त करनेके लिये तीन संयोजन या बेड़ियाँ त्यागना चाहिये। वे ये हैं :—

१ सक्कायदित्ती—अहंका भ्रम,

२ विचिकिच्छा—संदेह या अनिश्चितता,

३ शीलब्बट परमाशा—मिथ्याविश्वास।

स्थूल-शरीरका अहंभाव तो भ्रम है ही। इसको पूर्णतया त्यागनेमें यह भी भान हो जाता है कि कारणशरीरस्थ जीवात्माका शुद्ध अहंभाव भी ईश्वरसे एकत्व प्राप्ति ही है। इसलिये दूसरोंके विरोधमें इसकी कोई इच्छा नहीं हो सकती और जब यह दूसरोंकी अत्यधिक सहायता करता है तब उसीसे उसकी अत्यधिक उन्नति भी होती है।

किसी-किसी बातमें शंका रहनेसे उन्नतिमें बाधा आती है। वह शंका अन्ध-विश्वाससे नहीं जाती पर ज्ञानसे जाती है। कर्म और पुनर्जन्मके नियमोंमें तथा पवित्रताके मार्गसे उच्चतम स्थितिकी

प्राप्तिमें संदेहको विचिकिच्छा कहते हैं। इनकी सत्यताका ज्ञान होजानेसे दूसरी वेड़ीका त्याग होता है।

अन्धविश्वासोंको और हृदयको शुद्ध करनेके लिये क्रिया-कांडकी आवश्यकताके विश्वासको तृतीय वेड़ी कहा है। शिष्यको मालूम हो जाता है कि क्रियाकांड केवल सहायक वस्तु है, पर उसके बिना भी चल सकता है। कोई भी धर्म ऐसा नहीं है जिसके बिना न चल सके। इस निश्चयको प्राप्त होनेसे तृतीय वेड़ी भी कट जाती है।

**सीढ़ियोंके विभाग :** मार्गके हर दर्जेमें ४ विभाग हैं; (१) **मार्ग** जिसमें वेड़ियाँ त्यागी जारही हैं। (२) **फलमें** उसके प्रयत्नोंका फल उसको विशेष और विशेष मिलता जाता है। (३) **भवग्ग,** पूर्णता, जिस पदमें हम अभी हैं वहाँका कार्य साध सकनेकी योग्यता। (४) **गोत्रभू,** जब अपनी दीक्षाकी सब वेड़ियाँ काट कर शिष्य आगे बढ़नेको तैयार हो चुकता है। दीक्षा मिलनेके पश्चात् स्थिति ऐसी है जैसे अङ्कुर फूटा हो; भवग्ग स्थिति पहुँचने पर वृक्ष बलवान हो जाता है।

दूसरी दीक्षाके प्राप्त होनेके पूर्व दीक्षित शिष्यसे पूछते हैं, कि प्रथम दीक्षामें प्राप्त शक्तियोंका उसने क्या उपयोग किया। यह भी इसके लिये आवश्यक है कि शिष्य अपने मनोमयकोषमें कार्य कर सके। भूलोकके पदार्थोंकी ठीक नकलें भुवर्लोक और स्वर्ग-लोकमें रहती हैं; इसलिये मनोलोकका वर्णन भूलोकके शब्दोंमें किया जाता है। दूसरी दीक्षाकी क्रियाविधि बहुत कुछ प्रथम दीक्षा के समान होती है; इसलिये उसका वर्णन यहाँ नहीं किया जाता। लोग यहाँ अपने मनोमयकोषोंमें जाते हैं। यदि भगवान मैत्रेय

दीक्षक होते हैं तो वे और भगवान वैवस्वत मनु भी कभी-कभी अपने स्थूल शरीरमें उपस्थित रहते हैं।

**मानसिक विकास :** द्वितीय दीक्षाके बाद भी मनोमय कोषकी उन्नति होती रहती है।

इसी समयके लगभग शिष्यको मायावी रूप बनाना सिखाया जाता है। अभी जब हम भुवर्लोकमें विचरते हैं तब अपने एस्ट्रल शरीरमें विचरते हैं। अभी यदि भुवर्लोकसे भूलोकमें सहायता करनी पड़े तो उस एस्ट्रलके आसपास स्थूल प्रकृति जमा करके स्थूल शरीर बना लेते हैं। इसी प्रकार मनोमयकोषमें काम करनेवाला, आवश्यकता पड़ने पर, भुवर्लोकमें वहाँकी प्रकृतिका मायावी रूप बना सकता है। प्रथम दीक्षा तक मनुष्य रात्रिको एस्ट्रल शरीरमें काम करता है। उसको पूर्णतया अपने वशमें करलेनेसे मनोमयकोषमें क्रिया आरंभ होती है। कार्ययोग्य बनजाने पर यह एस्ट्रल शरीरकी अपेक्षा विशेष उपयुक्त रहता है। मायावी रूप बनानेकी योग्यतासे व्यक्ति मनोलोकसे भुवर्लोकमें तुरन्त पहुँच सकता है, और काम करके वापस भी हो सकता है। आरम्भमें तो गुरुदेव मायावी रूप बनाना सिखाते हैं; फिर अभ्याससे शिष्य स्वयं बना लेता है। इस द्वितीय दीक्षाके संबंधमें मनोमयकोषकी बहुत उन्नति होती है।

**जोखिम :** दूसरी दीक्षाके पश्चात्‌का काल बहुत जोखिम भरा है, हालाँकि पाँचवीं दीक्षातक जीव गिर पड़ सकता है अथवा भटकनेमें बहुतसे जन्म वृथा खो सकता है। यदि शिष्यके स्वभावमें कोई भी दुर्बलता है तो वह इस समय ऊपर आ जायेगी। मनुष्यमें थोड़ा भी अभिमान या अहंकार हो तो उसे गिर पड़नेकी बड़ी जोखिम है। इस दीक्षाको प्राप्त शिष्यको

सकृदागामिन (सकृदागामिन्) कहते हैं। उसे एक और स्थूल जन्म लेना बाकी है। हिन्दू शास्त्रोंमें उसे कुटीचक कहते हैं। यदि नीचे तीनों लोकोंकी सिद्धियाँ उसे अभीतक प्राप्त नहीं हुई हैं तो प्रथाके अनुसार अब उन्हें प्राप्त करना चाहिये; क्योंकि उनके बिना इस समय प्राप्य ज्ञान समझमें न आवेगा और न मनुष्य सेवाका ऊँचा काम भी शिष्यसे बन सकेगा जिसमें सहायता देनेका अब उसका अधिकार है। जाग्रत कालमें एस्ट्रल चेतना और निद्राकालमें स्वर्गलोककी चेतना उसे प्राप्य रहनी चाहिये।

**तीसरी दीक्षा :** जब शिष्य द्वितीय दीक्षाके चार शिकमी दर्जोंमेंसे सिद्ध होकर गोत्रभू हो जाता है तब वह तीसरी दीक्षा अनागामिन्के लिये तैयार हो जाता है। अनागामिन्का अर्थ है जिसे जन्म न लेना पड़े। हिन्दू शास्त्रमें इस पदको हंस कहते हैं। दूसरी दीक्षामें मनोमयकोषकी उन्नति विशेष होती है, तीसरीमें कारण शरीरकी। अब जीवात्माका आत्मासे विशेष घनिष्ट संबंध बन जाता है।

यह दीक्षा स्वयं सनत्कुमार देते हैं या अपने तीन शिष्योंमेंसे किसीके हाथ दिलवाते हैं। दूसरीके दीक्षितको दीक्षाके बाद इनके समक्ष पेश किया जाता है। अनागामिन्को दिनके कार्योंमें मनके अरूप खंडकी चेतना बनी रहती है। रात्रिको निद्राकालमें वह बुद्धिलोकमें प्रवेश करती है। इस दीक्षाके बाद चौथी और पाँचवीं बेड़ियोंका अंश जो कुछ बचा हो वह त्यागना पड़ता है। चौथी बेड़ी कामराग, संस्पर्श भोग, इन्द्रिय भोग या काम भोगकी इच्छा है और पाँचवीं पतिघ अर्थात् क्रोध या घृणाकी संभावना। अब उसे बाह्य वस्तुओंका दास बननेकी

संभावनाको पूर्णतया जीत चुकना चाहिये। चौथेमें धरतीका नीचा प्रेम भी आ जाता है। मनुष्यका शुद्ध और उत्तम प्रेम तो किसी दीक्षा द्वारा कभी घटता नहीं है वरन बढ़ता है।

—:०:—

## अध्याय १०

# ऊँची दीक्षाएँ

पहली, दूसरी तथा तीसरी दीक्षाओंमें दीक्षित धीरे-धीरे बुद्धि लोककी चेतनाको बढ़ाता जाता है। चौथी दीक्षामें वह निर्वाण-लोकमें प्रवेश करता है। तबसे आगे वह इस लोककी नीची पाँच अन्तर्भूमिकाओंको जीतनेमें निरन्तर लगा रहता है। मनुष्यका जीवात्मा इन्हीं भूमिकाओंमें रहता है। ऐसा कहा जाता है कि साधारण कालमें पहली और चौथी दीक्षाके बीचमें सात जन्म लग जाते हैं और चौथीसे पाँचवीं दीक्षाको प्राप्त करनेमें भी सात जन्मका काल बताया जाता है। यह काल बहुत घट बढ़ सकता है। पर इन जन्मोंमें समय कम लगता है क्योंकि जन्म स्वर्गमें गये बिना एकके पश्चात् दूसरा ऐसे लगातार होते हैं। चौथी दीक्षावालेको अर्हत, हिन्दुओंमें परमहंस कहते हैं।

**निर्वाण लोक :** अर्हतकी चेतना स्थूल शरीरमें बुद्धि-लोक की और निद्रा या समाधिकालमें निर्वाण लोककी रहती है दीक्षाकालमें अर्हतको निर्वाण लोककी चेतना थोड़े समयके लिये भी प्राप्त होनी चाहिये जैसे प्रथम दीक्षामें बुद्धिलोककी चेतना थोड़ी देरके लिये प्राप्त हुई थी।

**निर्वाण :** अब उसे प्रति-दिनके अभ्याससे निर्वाणलोकमें अधिक और अधिक प्रवेश करते जाना चाहिये। यह बड़ा कष्ट साध्य है। एक लोकसे दूसरे ऊँचे लोककी चेतना प्राप्त करने पर बड़ा आश्चर्य होता है। ऐसा भान होता है कि यही सत्य है, ऐसा पूरा ज्ञान हमें पूर्वमें कभी नहीं हुआ था। पर इससे ऊपर चढ़ने पर यह ज्ञान भी बहुत अपूर्ण मालूम होता है।

निर्वाण लोकका वर्णन बड़ा कठिन है। मनुष्य अब मिट गया। मनुष्यमें अब ईश्वर है। अपनेमें ईश्वर, दूसरेमें ईश्वर, उसे सर्वत्र ईश्वर ही दिखता है। ऐसी कल्पना कीजिये कि सारा विश्व जीते प्रकाशकी अतिविशाल धारामय है और उसीसे भरा हुआ है। अनपेक्षभावसे वह आगे बढ़ रहा है। प्रकाश के महासमुद्रका आगे बढ़ता अबाध्य अटल प्रवाह, युक्तियुक्त, अतिघनीभूत, गाढ़ा, पर कर्षरहित प्रकाश दिख पड़ता है। उसके वर्णनके लिये योग्य शब्दही नहीं मिलते। आरम्भमें तो आनन्दका भान होता है और अति तेज़ प्रकाशके सिवाय और कुछ नहीं दिखता। पर धीरे-धीरे हमें दिख पड़ता है कि इस प्रचण्ड प्रकाशमें भी और भी विशेष प्रदीप्त प्रकाश केन्द्र हैं जिनमेंसे निकलकर प्रकाश नया रंग धारण करता है। धीरे-धीरे समझमें आने लगता है कि ये प्रदीप्त प्रकाश-केन्द्र महात्मागण, ग्रहाधिपति बड़े देवता, कर्म देवता, ध्यान चौहान, बुद्ध, मसीह और, और पदाधिकारी हैं जिनका हमें नाम भी नहीं मालूम। इनके द्वारा प्रकाश और प्राण निचले लोकों में उतरते हैं। मनुष्यको इस लोकमें ऐसा भान होता है कि हम हर स्थानमें हैं और कहीं भी ध्यान जमा सकते हैं।

डॉक्टर अरंडेलने निर्वाण लोकका सुन्दर वर्णन अपनी "निर्वाण" नामकी पुस्तकमें किया है :—

बाह्यजगत्में भ्रातृत्व, बुद्धिलोकमें एकत्व, निर्वाणमें अवर्णनीय प्रकाश है। बुद्धिलोकमें एकत्वकी अपेक्षा यह अलौकिक ज्ञानातीत प्रकाश सत्यके विशेष निकट है हालाँकि बुद्धिलोकका एकत्व ही अभीतक जगत्की बड़ी आश्चर्यमय वस्तु जान पड़ती थी। यह प्रकाश रूपसे परे है।

निर्वाणमें ऐसा भान होता है कि मानो हम स्थिर बिजलीमें घिरे खड़े हैं। सब वस्तुओंमें एकत्रित प्रकाश दिख पड़ता है। मंद प्रकाश दिखता है तो यह जंगली मनुष्य है; यदि प्रदीप्त प्रकाश है तो यह विकसित मनुष्य है; यदि ऐश्वर्यमय प्रकाश है तो यह महात्माका प्रकाश है; प्रकाशका अभाव कहीं नहीं है; प्रकाश ईश्वररूपी सूर्यकी इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति, प्रेमशक्ति है।

अर्हतको इसमेंसे बची और पाँच बेड़ियाँ त्याग देनी पड़ती हैं। वे ये हैं :—

६. रूपराग—रूपकी सुन्दरता या स्वर्ग तकमें रूप धारण करके रहनेकी इच्छा।

७. अरूपराग—रूपरहित जीवनकी इच्छा।

८. मानो—अभिमान, मान।

९. उद्धच्छा—संक्षोभ्यता, किसी वस्तुसे क्षोभको प्राप्त होनेकी संभावना।

१०. अविद्या—अज्ञान।

६ या ७ में रागके साथ द्वेष भी शामिल है।

अब वह पूर्ण शांतिको प्राप्त होता है; सदैव प्रकाशमें स्थित है। हमारी ग्रहमालाका पूर्ण ज्ञान प्राप्त कर लेना उसके लिये संभव है।

पाँचवीं दीक्षा अशेख पदकी है। हिन्दू उसे जीवन्मुक्त अवस्था कहते हैं। इसकी इच्छा ईश्वरइच्छासे एक है। जाग्रत कालमें भी उसकी चेतना निर्वाण लोककी रहती है। ये लोग ब्रह्मासे एक हो जाते हैं, इसलिये शिष्य बना सकते हैं। अर्हत शिष्य नहीं बना सकता क्योंकि वह इस एकत्वको प्राप्त नहीं हुआ है।

अशेख पद प्राप्त होने पर आगे सात मार्ग हैं जिनमेंसे कोई एक जगत्की आवश्यकतानुसार या अपनी इच्छानुसार लिया जा सकता है। वे मार्ग ये हैं:—

१—वह निर्वाण पदको ग्रहण करे। वहाँ जो कार्य करेगा उसकी हम कल्पना नहीं कर सकते। कदाचित् वह किसी भविष्य जगत्में "अवतार" ले। यह 'धर्मकाय' लेना कहा जाता है। यह निर्वाण लोकके अणुको त्याग कर अपने निज ( मोनड ) रूपमें रहता है।

२—वह 'संभोगकाय' ग्रहण करे। यह नर्वाण अणुको रखे रहता है और त्रिमूर्ति रूप आत्माके रूपमें रहता है।

३—वह 'निर्माणकाय' धारण करे और आध्यात्मिक शक्तियोंका जो भंडार है उसमें वृद्धि करे। ईश्वरके प्रतिनिधि इस भंडारमेंसे शक्ति लेकर जगत्के कल्याणके लिये खर्च करते हैं। इनका कारणशरीर रहता है और स्थायी परमाणु भी रहते हैं जिनके बलसे वह नीचे तीन लोकोंमें रूप धारण कर सकता है।

४—वह अपनी मनुष्य जातिके श्वेतसंघका सदस्य बना रहे। यह संघ जगत्का राज्य और रक्षा करता है, या

५—वह दूसरी ग्रहमालामें जाकर रूपोंके बनानेमें सहायता करे, या

६—देववर्गमें प्रवेश करे, या

७—ईश्वरकी सेवाका कार्य ग्रहण करे और सूर्यमंडलमें ईश्वर जहाँ भेजे वहाँ जाकर उनका कार्य करे। यह कार्य कठिन समझा जाता है। यहाँ स्थूल शरीर नहीं होता पर आवश्यकतानुसार क्रियाशक्तिसे जिस ग्रह पर काम पड़े वहाँकी प्रकृतिका शरीर उसे बना लेना पड़ता है। इन सेवकोंमें भिन्न-भिन्न जीव भिन्न-भिन्न दर्जोंके होते हैं।

—:o:—

## अध्याय ११

# महात्माओंका कार्य

महात्मा लोग जगतके विकासमें हजारों रीतियोंसे सहायता करते हैं। अति ऊँचे लोकसे जगत् पर प्रकाश और जीवनकी वर्षा करते हैं जिसमें सूर्य-प्रकाशके समान पूर्ण स्वतंत्रतासे जो उन्हें ले सकता हो ले।

जैसे सूर्य-प्रकाश स्थूल जीवनके लिये आवश्यक है और सूर्यसे मिलता है, वैसे ही आध्यात्मिक जगत् को वही जीवन श्वेतसंघ द्वारा मिलता है। धर्मोंसे संबंध रखनेवाले महात्मा उन धर्मोंमें अपनी आध्यात्मिक शक्तियाँ भर देते हैं जिनका उपयोग उस धर्मके अनुयायी उसमें बताई हुई क्रियाओं द्वारा

कर सकते हैं। ये बुद्धिसंबंधी ऊँचे विचाररूप जगत्में भेजते हैं कि उनका लाभ जगत्के बुद्धिमान लोग लेकर जगत्का कल्याण कर सकें। ऊँचे मनोलोकमें वे अपने शिष्योंको अपनी इच्छाएँ प्रगट करते हैं और बताते हैं कि उन्हें क्या काम करना चाहिये। नीचे मनोलोकके विचाररूप भी वे कल्याणार्थ भेजते हैं। भुवर्लोकमें मृतोंकी सहायता, छोटे शिष्योंकी शिक्षाकी निगरानी, और आवश्यक बातोंमें असंख्य सहायताओंका देना, इत्यादि कार्य किये जाते हैं। भूलोकमें संसारकी घटनाओं पर ध्यान देना, संसारकी बुरी वृत्तियोंको यथासाध्य सुधारनेका या मिटानेका प्रयत्न करना, विकासक्रमकी सहायक और विरोधकारी शक्तियोंकी, एकको बढ़ाकर दूसरीको घटाकर, समता करा देना, ये उनके कार्य हैं। देशके अधिष्ठातादेवोंके साथ मिलकर उन देशोंके आध्यात्मिक कल्याणके लिये वे प्रयत्न करते हैं।

उन्होंने ऐसी व्यवस्थाकी है कि पृथ्वीभरमें कोई भी प्राणी सहायता बिना न रहे। उन्होंने भू के विभाग करके हरएकने एक-एक भाग अपने संरक्षणमें लिया है जैसे एक योरपकी निगरानी करते हैं, दूसरे भारतकी। उनको सब वर्गोंके विकास पर ध्यान रखना पड़ता है। हर देशमें महात्माके सिवाय उस देशका एक संरक्षक देव भी रहता है। ये महात्मा लाखों करोड़ों मनुष्यों पर आध्यात्मिक आशीर्वाद वर्षाते रहते हैं। जगत्का कर्म अच्छा है कि उसे ऊपर उठानेवाली शक्तिकी सहायता मिले। एक ऐसा शक्ति-भंडार है जिसमेंसे उसे यह शक्ति मिलती है। जो मोक्ष पाकर **निर्माणकाय** मार्ग लेते हैं, उनके त्यागसे इस भंडारमें शक्ति भरती है। जो मनुष्य अपनी इच्छा मिटाकर ईश्वरइच्छानुकूल अपनी इच्छा बनाते हैं वे भी कुछ शक्ति इस भंडारमें भरते हैं। ईश्वरकी योजनाही ऐसी

है कि मनुष्य अमुक उन्नति कर उसकी योजनामें सहकारिता करने लगे। महात्मागण अरूपखंडमें सब जीवात्माओं पर यह शक्ति वर्षाते हैं जिससे जीवोंकी सोयी जीवन शक्ति जाग उठे। वह जीवन अमर बीज सरीखा है क्योंकि हरएकमें वह व्याप्त है। मनुष्यमें उस बीजका अंकुर धरतीसे ऊपर निकल चुका है। महात्माओंके द्वारा जो आध्यात्मिक शक्तिरूपी सूर्यका प्रकाश उसपर पड़ रहा है उसीके ऊपर उस अंकुरकी बढ़नेकी शीघ्रता आश्रित है।

**भक्तिका उपयोग :** सब धर्मोंकी धार्मिक क्रियाओंका उपयोग करके महात्मा लोग उनके द्वारा अपना आशीर्वाद जगत् कल्याणार्थ वितरण करते हैं। इस क्रियाके लिये जो दूसरे प्रसंग मिलते हैं उनका उपयोग भी ये महात्मागण करते हैं। असल महत्व भक्तिका है। उस भक्तिका कारण या निमित्त इतिहासकी दृष्टिसे सत्य हो अथवा असत्य हो, इसका माहात्म्य नहीं है। कभी-कभी गाढ़ी भक्तिके साथ कट्टर सांप्रदायिक भाव भी मिला रहता है। ऐसे प्रसंगपर महात्मा सारी भक्तिका उपयोग कर लेंगे और घृणाकी उपेक्षा करेंगे। वाराणसी सरीखी बस्ती सदैव महान् शक्तिका केन्द्र बनी रहती है। जब कोई धार्मिक मेला लगता है तब यह शक्ति और भी बढ़ जाती है। यहाँ जो मन्दिर और स्मृतिचिन्ह हैं उन्हें महात्मागण अपने आशीर्वाद वितरणका जरिया बनाते हैं। जो कोई किसी मूर्ति सरीखे पदार्थके प्रति भक्ति दर्शावेगा उसको उस मूर्तिके द्वारा महात्माओंकी आशीर्वाद रूपी शक्ति मिलेगी। यदि किसीं स्थान या पदार्थके प्रति लोगोंकी श्रद्धा बहुत कालसे बनी रही है तो इस कारणसे भी महात्मागण उसका उपयोग जगत्कल्याणार्थ करेंगे।

**शिष्योंका कार्य :** शिष्य भी निचले लोकोंमें महात्माओंकी शक्तिके लिये नलिका हैं। वे और कई प्रकारसे महात्माओंके कार्यमें सहायता करते हैं। प्रेतोंको सहायता देना, और दैवी सहायकोंका काम करना, इन शिष्योंके ऊपर छोड़ दिया गया है। इसमें बहुतसे प्रेत भी योग देते हैं। जो सेवाका कार्य यहाँ भूलोकपर उत्साहसे करता है वह अपनी देहके निद्राकालमें भी भुवर्लोक में ऐसाही कार्य कर सकेगा। इसका पूरा वर्णन "अदृश्य सहायक" नामकी पुस्तकमें देख लेना चाहिये।

इन महात्माओंकी ओरसे यूरोपको ज्ञान देनेके लिये प्रत्येक शताब्दीके अन्तिम २५ वर्षमें एक प्रयत्न होता है। पिछली शताब्दीका प्रयत्न थिओसॉफ़िकल समाज है जिसकी स्थापना सन् १८७५ ई० में हुई थी। मनुष्यकी चौथी या मंगोल जातिसे पाँचवीं आर्य जातिकी स्थापना श्वेत संघके प्रयत्नसे हुई। आर्य जातिकी छठवीं उपजातिकी तथा छठवीं मूल जातिकी स्थापना इस संघके द्वारा ही होगी। यह भगवान् मनुका खास काम है। वे अपने प्रयत्न से एक नमूनेसे मनुष्यका दूसरा नमूना ईश्वरके संकल्पानुसार रचते हैं।

—:०:—

## अध्याय १२

# किरणें, ऊँचे पद और उत्सव

अशेख पदकी दीक्षाके बाद चौहान पदकी छठवीं दीक्षा लेनी पड़ती है। उसके आगे महाचौहान पदकी दीक्षा है। सूर्य-प्रकाशमें सात रङ्ग होते हैं वैसे ही पृथ्वीपर सब मनुष्य और सब वस्तुएँ सात

भागोंमें या सात किरणोंमें अपने स्वभावानुकूल विभक्त होती हैं। प्रथम किरण राज्य करनेकी किरण है, उसके अधिष्ठाता भगवान सनत्कुमार हैं। दूसरी किरण ज्ञानकी, धर्मकी है, इसके स्वामी भगवान बुद्ध हैं। उनके नीचे उनसे दूसरी सीढ़ी पर भगवान मैत्रेय बोधिसत्व हैं।

शेष पाँच किरणोंकेकार्य :—

( ३ ) योग्य समय पर योग्य रीतिसे काम करना, ( ४ ) सुन्दरता और शांति, ( ५ ) विज्ञान, ( ६ ) भक्ति. (७) क्रियाकांड,

भगवान सनत्कुमारके नीचे उनके सहायक भगवान मनु वैवस्वत हैं। मनु और बोधिसत्वकी बराबरीमें दूसरी पाँच किरणोंके स्वामी महाचौहान हैं। इन पाँचमें से प्रत्येक किरणके अलग-अलग अधिपति हैं। सातवीं दीक्षावाले भगवान मनु, बोधिसत्व और महाचौहानसे ऊपर भगवान बुद्धका दर्जा आठवीं दीक्षाका है; उनसे परे भगवान सनत्कुमारका पद है। मनुष्यकी प्रत्येक मुख्य जातिमें एक बुद्ध अवतार लेते हैं और दूसरी किरणके कार्यको करते हैं। गौतमबुद्धके पूर्व काश्यपबुद्ध थे। बुद्धका कार्य ऊँचे लोकोंमें रहता है। निचले लोकोंका कार्य वे अपने नायब और प्रतिनिधि बोधिसत्वको सौंप देते हैं। भगवान सिद्धार्थ गौतमबुद्ध हमारी मनुष्यजातिसे विकसे हुए प्रथम फूल या प्रथम बुद्ध हैं। उनके पूर्वके बुद्ध दूसरे विकासके थे, हमारी मनुष्यजातिसे नहीं विकसे थे। कई हजार वर्ष बीते जब यह आवश्यकता हुई कि भूलोकके महात्माओंमेंसे कोई विशेष प्रयत्न करके जगद्गुरुके पदको प्राप्त हो; उस समय हमारी ग्रहमालाके चतुर्थ जन्मके चौथे चक्रके मध्यकाल तक बड़े-बड़े अधिकारी वर्ग ( जैसे मनु और जगद्गुरु ) दूसरी ग्रहमालाओंकी मनुष्य जातियोंसे आये थे। उस समय इस कार्यके लायक किसीकी उन्नति नहीं हुई थी। उस समय दो

भाई थे, भगवान बुद्ध और भगवान मैत्रेय जिनकी समान और औरोंसे वहुत अधिक उन्नति हुई थी। भगवान बुद्धने उस समय यह निश्चय किया कि जो कुछ असाध्य साधना पड़े वे प्रत्येक जीवनमें प्रयत्न करके उसे साधकर आवश्यक पदको प्राप्त कर लेंगे। भगवान मैत्रेयने उन्हें उनके कार्यमें सहायता करनेकी प्रतिज्ञा की। भगवान बुद्धने बुद्धकी दीक्षा पाकर और उस पदको प्राप्त होकर अपने उपदेशसे संसारका कल्याण किया। पर किसी प्रकार उनके कार्यमें कुछ त्रुटि रह गई जिसे भगवान सनत्कुमारके शिष्यने आदि शङ्कराचार्य ( भाष्यकार नहीं ) का जन्म लेकर पूरी की। ये भगवान सनत्कुमारके तीन कुमार शिष्योंमें से एक शिष्य थे। उसी संवंधमें भगवान बुद्ध हर वैशाख पूर्णिमाको प्रकट हो दर्शन देते और संसारको आशीर्वाद देते हैं। उन्होंने इस पृथ्वीसे इतना संवंध रखा है कि जब उनके उत्तराधिकारी जगद्गुरु भगवान मैत्रेय किसी आवश्यकताके प्रसंग पर उनका आवाहन करें तो वे प्रकट होकर अपनी सलाह और सहायता दे सकें। भगवान बुद्धकी विशिष्टशक्ति है जिसे वे आशीर्वाद देते समय पृथ्वीके कल्याणार्थ बरसाते हैं।

भगवान मनु और वोधिसत्वके समान मातृविभागकी व्यवस्था एक देवीके हाथमें है। इन्हें जगदम्वा ( वर्ल्ड मदर ) कहते हैं। ये देवी जीससकी माता थीं। पीछेसे देववर्गमें प्रवेश करके अब इस पद पर हैं। माता बनना स्त्रीका परम सौभाग्य है। इस देवीके देवदूत प्रत्येक स्त्रीको प्रसवकालमें इनकी सहायता पहुँचाते हैं। गर्भधारण कालमें भी इन्हींका देवदूत कर्मदेवताओंकी इच्छानुसार और माताके कोषोंकी सामग्रीके आधार पर गर्भस्थ बालकका शरीर बनाता है। इस कालमें माताको प्रसन्न, शांत और उच्च भावनायुक्त रहना चाहिये।

ईश्वर त्रिमूर्ति रूप हैं; भगवान सनत्कुमार, बुद्ध और महाचौहान एक प्रकारसे उन तीन मूर्तियोंके अवताररूपमें इस भू पर हैं। भगवान सनत्कुमार आदि तत्त्व या सातवें लोककी जाग्रत चेतनावाले, बुद्ध अनुपादकलोककी जाग्रत चेतनावाले, और महाचौहान निर्वाणलोककी जाग्रत चेतनावाले हैं। भगवान बुद्धका कार्य बुद्धिलोकसे नीचे नहीं उतरता और भगवान सनत्कुमारका निर्वाण लोकके नीचे नहीं आता। पर भगवान बोधिसत्व और मनुके द्वारा उनकी शक्तियाँ सबसे नीचे लोकोंमें उतर सकती हैं; मनु, बोधिसत्त्व और महाचौहान सातवीं दीक्षा प्राप्त हैं; तीन कुमार और बुद्ध आठवीं दीक्षाको प्राप्त हैं। भगवान सनत्कुमार नवमीं दीक्षा प्राप्त हैं। यह नवमीं दीक्षा कोई दूसरा नहीं देता, स्वयं ले लेनी पड़ती है। इनका कार्य एक गोलेके विकासकालमें चलता रहता है। तत्पश्चात् उनकी दसवीं दीक्षा इस भूलोकसे बाहर होती है और वे मौन रक्षक (साइलेंट वाचर) के पदको ग्रहण करते हैं। इस पदको वे एक परिक्रमा काल तक धारण करके पीछे उसे दूसरे किसीको सौंप कर उससे मुक्त होते हैं। सनत् शब्दका अर्थ सदैव है। ये सदैव कुमार अवस्थामें रहते हैं। इन कुमारोंके देह सोलह वर्षके दिखते हैं और योगमायासे बने हैं। इन्हें खाना, पीना, सोना, नहीं पड़ता। ये लोग शुक्र लोकसे कोई ६५ लाख वर्ष पूर्व यहाँ उतरे थे। महाभारत, शांतिपर्वमें इन्हें श्वेतद्वीपवासी, वज्रास्थिकाय, शुद्धसत्त्वप्रधान कहा है। जहाँ वे उतरे थे उस स्थानको शंबल या श्वेतद्वीप कहते हैं। वह गोबी मरुस्थलमें है। पूर्व कालमें वहाँ समुद्र था। इस पृथ्वीके लिये भगवान सनत्कुमार ईश्वरके प्रतिनिधि हैं। सारी पृथ्वी उनके ओजस्‌में और चेतनमें समाई हुई है और उनके हाथमें है। उसका सारा विकास, मनुष्य,

देव, देवगण, पशु, वनस्पति, आदि सारे प्राणियोंका उनके हाथमें है। पृथ्वीके शरीरधारी महान् व्यक्ति इनसे भिन्न हैं। तीसरी दीक्षाके लिये शिष्य इनके सामने उपस्थित किया जाता है, पर किसी-किसी प्रथम दीक्षावाले बड़े होनहार व्यक्तिको भी इनके दर्शनका सौभाग्य प्राप्त होता है। तब गुरुदेव महाप्रभुकी आज्ञानुसार उसे ऊँचे कोषमें उसके सम्मुख उपस्थित करते हैं। हर सात वर्षमें सब अशेखपदप्राप्त महात्माओंकी सभा इन महाप्रभुके यहाँ शंबालामें होती है जिसमें अशेख पदसे नीचेवाले कुछ दीक्षित भी बुलाये जाते हैं। यहाँ जगत्‌की व्यवस्थाका निर्णय होता है। ऐसा कहा जाता है कि हमारी ग्रहमालाके सातवें परिक्रमाकालका पूर्ण विकसित मनुष्य भी इन महाप्रभुसे एक पद नीचा रहेगा। हर जगत् कालमें तीन जगतपति होते हैं जिनमें ये प्रभु तीसरे हैं। इनके तीन शिष्य आगेके गोले पर इनका पद ग्रहण करेंगे।

## वैशाख-पूर्णिमा

इस तिथिको भगवान् बुद्धका जन्म, बुद्ध पदकी प्राप्ति, मरण आदि प्रधान घटनाओंका उत्सव मनाया जाता है। उनके इस आगमनके संबन्धमें और उसके अति महत्वके रहस्य प्रभावसे संबंध न रखनेवाली भूलोकमें एक प्रगट वाह्य क्रिया होती है जिसमें साधारण यात्रियोंके समूहके सामने भगवान प्रगट होते हैं। यात्रीगण उन्हें देख पाते हैं कि नहीं इसका निश्चय नहीं है। यह उत्सव एशियाके बौद्धोंको ज्ञात है और बुद्धछायादर्शनके नामसे प्रसिद्ध है। चार कुमारोंको छोड़कर श्वेतसंघके बाकीके सब सदस्य इसमें सम्मिलित होते हैं। कोई ऐसी बाधा नहीं दिखती जिसके कारण उत्साही थिऑसोफिस्ट अपने एस्ट्रल या वासनादेहमें वहाँ उपस्थित न हो सकें। जो जानते हैं वे ठीक

पूर्णिमान्तके प्रायः एक घण्टा पूर्व सो जाते हैं और एक घंटा तक कोई उन्हें जगावे नहीं ऐसी व्यवस्था कर लेते हैं।

ल्हासासे कोई चार सौ मील पश्चिमको नेपाल सरहदके पास हिमालयके उत्तरमें एक मैदान है जिसके चारों ओर नीचे पहाड़ हैं। इसकी लम्बाई डेढ़ मील और चौड़ाई कुछ कम है। जमीन पथरीली, कड़ी घासवाली, उत्तरको ढुलती हुई है। पश्चिमकी ओर एक छोटासा नाला बहता है। पासमें कोई गाँव नहीं है। केवल पूर्वमें एक पहाड़पर एक टूटा मन्दिर और दो तीन झोपड़ियाँ हैं। दक्षिणमें बीचमें वेदीके समान एक शिला, बारह फुट लम्बी और छः फुट चौड़ी और धरतीसे तीन फुट ऊँची है। यात्री लोग यहाँ कुछ दिन पूर्वसे आकर अपने तम्बू नदी किनारे गाड़ कर रहने लगते हैं; पूर्णिमाके पूर्व दिन सबलोग स्नानकर और कपड़े धोकर पवित्र हो जाते हैं।

पूर्णिमान्तके कुछ घंटों पूर्व ये लोग उत्तरकी ओर शिलासे कुछ दूरी पर शांतिसे बैठ जाते हैं। लामा लोग जो वहाँ उपस्थित हों, उन्हें धर्मोपदेश देते हैं। पूर्णिमान्तके एक घंटा पूर्व एस्ट्रल या वासनादेहवाले यात्री आने लगते हैं। इनमें श्वेतसंघके सदस्य भी रहते हैं। इनमेंसे कुछ स्थूल रूप धारण कर लेते हैं और यात्री लोग उन्हें साष्टांग प्रणाम करते हैं। इस प्रसंग पर हमारे गुरुदेवगण तथा उनसे बड़े महात्मा अपने शिष्योंसे तथा दूसरोंसे मित्रभावसे वार्तालाप करते हैं। इसी कालमें नियत व्यक्ति उस शिलाको उत्तम पुष्पोंसे सजाकर उसके चार कोनों पर कमलकी मालाएँ रखते हैं। शिलाके बीचमें एक सुन्दर नकाशीके कामवाला सुवर्ण पात्र पानीसे भरा रख दिया जाता है। उसके सामने थोड़ी जगह खुली छोड़ दी जाती है।

पूर्णिमाके आध घंटा पूर्व महाचौहानके संकेत पर श्वेतसंघके सदस्य वेदीशिलाके उत्तरमें खुली जगहमें भीतरकी ओर मुख करके तीन वर्तुलाकार श्रेणियोंमें खड़े होते हैं। संघके नये सदस्य बाहरके वर्तुलमें रहते हैं और बड़े-बड़े अधिकारी भीतरी तीसरे वर्तुलमें नियत स्थानोंमें रहते हैं।

अब पाली भाषाके कुछ श्लोक पढ़े जाते हैं। उनके अन्तमें भगवान मैत्रेय अपने हाथमें शक्तिदंड धारण किये भीतरी वर्तुलके केन्द्रमें स्थूल देहमें प्रगट होते हैं। यह दंड महाप्रभु (किंग) के पास शंबालामें रहता है और हमारी ग्रहमालाके अधीश्वरकी सब शक्तियों के वितरणके लिये स्थूल केन्द्र है। लाखों वर्ष पूर्व जब मनुष्यवर्गका विकास हमारी ग्रहमालामें आरंभ हुआ तब इन अधीश्वरने इस दंडमें ओजस् शक्ति भरी थी। जहाँ वह रहता है वहीं उन अधीश्वरका ध्यान आकर्षित होता है, और वहीं विकासकी क्रिया का केन्द्र रहता है। जब दंड पृथ्वीसे दूसरे गोलेको जायेगा तब यहाँकी विकास क्रिया रुक जायेगी। सूक्ष्म गोलोंको वह जाता है कि नहीं यह मालूम नहीं है। यह दंड दो फुट लंबा एक अलभ्य धातु का बना है। इसका व्यास दो इञ्च के लगभग है। दोनों छोरोंपर एक-एक बड़ा गोल आकृतिका नोकदार हीरा उसमें लगा है। वह सदैव अग्निसे घिरा हुआ दिखता है। भगवान मैत्रेयके सिवाय और कोई उसे इस क्रियामें नहीं छूता।

भगवानके प्रगट होनेपर सब महात्मागण और दीक्षित गंभीरतासे उन्हें झुककर प्रणाम करते हैं और एक श्लोक गाया जाता है। इसके पश्चात् भीतरी दो वर्तुलोंके लोग आठ भागोंमें विभक्त होकर बाह्य वर्तुलके भीतर क्रॉस या स्वस्तिकके रूपमें खड़े होते हैं, फिर स्वस्तिक से त्रिकोण बनता है, और भगवान स्वस्तिकके केन्द्रसे त्रिकोणके सिरपर खड़े हो जाते हैं। फिर उस

शिलापर भगवान सम्मानपूर्वक इस दंडको रखते हैं। महात्मागण वर्तुलाकारसे दूसरी-दूसरी आकृतियोंमें खड़े होते हैं और गाते रहते हैं। सातवीं और अन्तिम आकृति पंचकोण तारेकी है। अब गाना रुकता है। कुछ क्षणके गंभीर मौनके बाद भगवान दंडको फिर अपने सिरके ऊपर उठाकर मधुर पालीमें कहते हैं:— सब तैयार है, गुरुदेव! पधारिये। ठीक पूर्णिमान्त समयपर यह दंड फिर रख दिया जाता है और आकाशमें भगवान बुद्धकी अधर विशाल मूर्ति दक्षिणके पहाड़ोंपर दिख पड़ती है। श्वेत-संघके सदस्य हाथ जोड़कर प्रणाम करते हैं। उनके पीछेके यात्रीगण साष्टांग प्रणाम करते लेट जाते हैं। अब छात्र छत्तके लिये भगवान बुद्धके बनाये तीन पाली श्लोक गाये जाते हैं जिनका अर्थ यह है कि भगवान शाक्यमुनि, मनुष्योंमें श्रेष्ठ, शिक्षक, पारंगत, कृतकृत्य, बलवीर्यसमांगी हैं, उन सुगत बुद्धकी मैं शरण जाता हूँ। उसी प्रकार मैं सत्यधर्मकी शरण ग्रहण करता हूँ और संघकी शरण ग्रहण करता हूँ।

अब साष्टांग पड़े हुए यात्री लोग उठते हैं और भगवानकी मूर्त्तिको देखते खड़े रहते हैं। श्वेतसंघ उनके उपकारार्थ महा-मंगल सूत्र गाता है। इसमें भगवान बुद्ध प्रश्नके उत्तरमें बताते हैं कि महामङ्गल क्या है। मूर्खोंकी सेवा न करना, पंडितोंकी सेवा करना, मानयोग्योंका मान करना, यह उत्तम मंगल है। अच्छे देशमें वास करना, पूर्व जन्ममें अच्छे कर्म किये रहना, अच्छी वासनाओंवाली आत्मा पाना, यह उत्तम मंगल है। ऐसे ११ उत्तम मंगल बताये जाते हैं। जो मूर्ति वायुमें पहाड़पर दिखती है वह बहुत बड़ी रहती है, पर उसमें भगवानके पृथ्वी-परके शरीरकी ठीक आकृति रहती है। उसके आसपास तेजपुंज (ऑरा) और बहुत उग्र प्रकाश रहता है। तेजपुंजमें नाना प्रकारके ऊँचे रंग रहते हैं।

भविष्यमें भगवान मैत्रेय भगवान बुद्धके पदको प्राप्त होंगे और महात्मा कुथुमि उनके स्थानको ग्रहण करेंगे। महामंगल सूत्रके अन्त में भगवान उस स्वर्ण पात्रको उठाकर अपने सिरके ऊपर थोड़े काल पकड़े रहते हैं और यात्री लोग भी उनका अनुकरण कर अपने पात्रोंको उसी प्रकार उठाते हैं। उस पात्रको शिलापर रखते समय एक और श्लोक भगवान बुद्धके विषयमें गाया जाता है। इसकी समाप्ति पर भगवान बुद्ध अपना दाहिना हाथ आशीर्वाद देनेकी मुद्रामें उठाते हैं और उनके मुखपर अवर्णनीय प्रेमकी मुस्क्यान प्रगट होती है। लोगोंमें फूलोंकी अच्छी वर्षा होती है। श्वेतसंघके सदस्य फिर प्रणाम करते हैं, यात्री लोग भी साष्टांग प्रणाम करते हैं और वह मूर्ति धीरे-धीरे मंद पड़ कर लोप हो जाती है। श्वेतसंघके सदस्य अपने-अपने दीक्षाकालके क्रमानुसार भगवान मैत्रेय के पास आकर उस सुवर्ण पात्रके जलका घूंट पीते हैं। यात्री लोग अपने पासका पानी पीकर बाकीको चमड़ेकी बोतलोंमें भर अपने-अपने घर ले जाते हैं। उसे भूत भगानेमें और बीमारोंको अच्छा करनेके काम में लाते हैं। फिर यह बड़ा जमाव बिखर जाता है।

## आषाढ़ या गुरुपूर्णिमा

श्वेतसंघके सब सदस्य वैशाख पूर्णिमाके सिवाय आषाढ़ पूर्णिमाको भी संघसदस्यके भाव से एकत्रित होते हैं। इस प्रसंगपर वे भगवान मैत्रेयके आश्रममें जमा होते हैं। यह आश्रम हिमालयकी दक्षिण ढाल पर है। इस प्रसंगपर कोई भूलोकके यात्री वहाँ जमा नहीं होते पर जिन्हें इस उत्सवका हाल मालूम है और जो अपने वासना ( या एस्ट्रल ) शरीरसे वहाँ जा सकते हैं उन्हें कोई रोकटोक नहीं होती। यह उत्सव

आषाढ़ पूर्णिमाके दिन होता है। भगवान बुद्धने इस दिन अपना प्रथम धर्मोपदेश अपने पाँच शिष्यों को किया था जिसका नाम धर्मचक्रप्रवर्तन सूत्र है।

इसमें भगवान बुद्धने अपने अनुभवसे प्राप्त मध्यममार्गका उपदेश किया है जिसमें तपस्याकी अतिशयता और संसारी जीवनकी उन्मत्तता दोनोंका त्याग होकर मध्यममार्ग का अनुसरण होता है, और धर्मानुकूल साधु जीवनका पालन हो सकता है। उसमें चार आर्य सत्य और अष्टविध मार्गका उपदेश है।

भगवान बुद्धके प्रति भगवान मैत्रेयकी अति भक्ति होने के कारण इन्होंने आज्ञा दी है कि इस प्रथम उपदेशकी प्रत्येक वर्ष गाँठके दिन एकत्रित श्वेतसंघके सामने वही उपदेश फिर कहा जाय। यह कार्य पूर्ण चन्द्रके समय (पूर्णिमान्त) पर आरंभ होता है। उस सूत्रका पढ़ना तथा भगवान मैत्रेयकी निजकी उस सूत्रकी टीका प्रायः आध घंटे में खतम हो जाती है। भगवानके आश्रमके सामने बगीचेमें ऊँची समतल जमीनपर संगमर्मरके सिंहासनपर भगवान बिराजते हैं। संघके बड़े-बड़े अधिकारी उनके आस-पास बैठते हैं और बाकीके संघसदस्य बगीचेमें थोड़े नीचे पर बैठते हैं। पूर्ववत् इस प्रसंगपर भी मनोहर वार्तालाप होता है और गुरुदेव अपने शिष्यों और शिष्यत्वके इच्छुकोंको दयामय बधाई और आशीर्वाद देते हैं।

उस प्रसंगकी सुन्दरता और आश्चर्यका तथा भगवानके उपदेशकी मधुरताका वर्णन नहीं हो सकता। इस प्रसंगपर भगवान पाली भाषामें उपदेश देते हैं पर प्रत्येक को वह अपनी मातृभाषा में सुनाई पड़ता है। उसमें चार आर्य सत्य और अष्टांगिक मध्यममार्गका वर्णन है। (१) जीवनका परिणाम दुःख है, (२) पुनर्भव या दुःखका कारण सब प्रकारकी तृष्णा, इच्छा या

वासना, (३) दुःखसे मोक्ष या दुःख निरोध, (४) निरोधगामिनी प्रतिपदा या दुःखसे छुड़ानेवाला मार्ग, ये चार आर्यसत्य हैं। यह चौथा सत्य ही अष्टांगिक मार्ग कहाता है। उसके आठ अंग ये हैं: (१) सम्यक् दृष्टि अर्थात् ज्ञानसे उत्पन्न विवेक जिसमें कार्य-कारणरूपी कर्मनियम भी शामिल है, (२) सम्यक् संकल्प या शुद्ध विचार, (३) सम्यक् वाचा या सत्य, प्रिय और हितकारी वाणी बोलना, (४) सम्यक्कर्मांत, सोच समझकर अच्छा परोपकारी कार्य करना, (५) सम्यगाजीव या शुद्ध जीविका, (६) सम्यक् व्यायाम या भले कर्मोंका करना, (७) सम्यक्स्मृति बुराईको भूल जाना और भली हितकारी बातोंको याद रखना, (८) सम्यक् समाधि या ध्यान और परसेवामें चित्तका लगाना।

इन आर्य सत्य और अष्टांग मार्ग पर बहुत विस्तारसे टीका हो सकती है। साधारण संसारी मनुष्योंके लिये मध्यममार्ग श्रेष्ठ है। सब व्यक्त जीवन दुःखमय है। एक तो आत्माको नीचे लोकोंमें उतरना और सीमित होना ही दुःख है, पर वह अनिवार्य है। संसारी मनुष्यको नाना प्रकारकी चिन्ताएँ और अड़चने आ जाती हैं जिनसे उसे दुःख होता है। इनका कारण उसकी नीची वासना, नीची वस्तुओंकी इच्छा है। इन्हें जीतनेसे ही दुःखका त्याग हो सकता है। यदि मनुष्यको इच्छा न हो, सुख-दुःख, हार-जीत, लाभालाभ समान हों, यदि उसका कार्य निष्काम हो, तो संसारके सब प्रयत्नों और अड़चनोंमें उसकी शांति बनी रहेगी। उन वस्तुओंकी उसकी इच्छा दुर्बल और मंद रहेगी। मित्रके शरीरके प्रेमके कारण उसके वियोगसे हम दुखी होते हैं पर यदि उसकी अन्तरात्मासे हमारा प्रेम है तो हमें दुःख न होगा। अति ऊँची वस्तुओं पर विचार स्थिर रखनेसे दुःखकी शांति होती है। बुरी वासनाओंका त्याग अच्छी

वासनाओंके स्थिर करनेसे होता है। आगे बढ़कर ये अच्छी वासनाएँ भी त्याग दी जाती हैं।

**अष्टांगमार्ग :** यह मार्ग कई नीचे और ऊँचे अर्थोंमें समझा जा सकता है। साधारण मनुष्य साधारण अर्थमें लेकर शांति प्राप्त कर सकता है और ऊँचा तत्वज्ञानी भी उसे अपनी योग्यतानुसार समझ कर उससे बहुत कुछ सीख सकता है।

(१) सम्यक् दृष्टिके लिये जीवनकी प्रधान बातोंका ज्ञान चाहिये। ईश्वरकी हमारे विषयकी योजनाका भी ज्ञान चाहिये। स्वयं इन बातोंको न जान ले सकें तो धर्मोंमें जो इनके बारेमें कहा है उसे ग्रहण करें। प्रत्येक धर्ममें प्रधान बातोंके विषयमें कुछ न कुछ ज्ञान रहता ही है। इनमेंसे एक प्रधान बात कार्य-कारण नियम है। मनुष्यको अपने कर्मोंका फल अवश्य मिलता है। जैसा करेगा वैसा पायेगा। उसे यह भी समझ लेना चाहिये कि ईश्वर चाहता है कि मनुष्य उदार और उत्तम बन जाय। प्रकृतिके प्रधान नियमोंको उसे जानना चाहिये। अन्धविश्वास नहीं चाहिये। भगवान बुद्धने कहा है कि मनुष्यको तीन बातोंके विषयमें निश्चय हो जाना चाहिये—कि पवित्रता और शुद्ध जीवनके मार्गसे ही पूर्णता प्राप्त हो सकती है; उसे प्राप्त करनेके लिये वह बार-बार जन्म लेता है और धीरे-धीरे ऊँचा उठ जाता है; और यह भी कि ये सब क्रियाएँ एक अनंत न्याय नियमके अनुसार होती रहती हैं। संसारी मनुष्यको निदान इन तीन बातोंका विश्वास तो होना चाहिये; आगे बढ़कर तो उसे उनका निश्चित ज्ञान हो जायगा।

(२) सम्यक् संकल्प या शुद्ध विचार : इसमें दो बातें आती हैं, एक तो यह कि हम अच्छी बातोंके विषयमें विचार करते रहें और बुरी बातोंके बाबत नहीं। हमारे मनमें ऊँचे और सुन्दर विचार बने रहें और हलके तुच्छ असार विचारोंको स्थान न

मिले। जो काम हम करते हैं उसे पूर्ण ध्यानसे करके तत्पश्चात् हमारे मनमें ऊँचे विचारोंका चिंतन हो। विचारक्रिया क्रमबद्ध हो, वेकाम या वेसिलसिलेके विचार न आने पावें। अशुद्ध या दूसरोंके प्रति बुरे विचार न आवें; विचार सत्य हों उनमें थोड़ी भी असत्यता न हो। दूसरेकी बुराईपर ध्यान देनेसे वह बुराई बढ़ती है। उसके विषयमें भले विचार करनेसे भलाई उसमें बढ़ेगी।

(३) सम्यक् वाणीमें जो सत्य, प्रिय और हितकारी हो वही बोला जाय और इसके सिवाय और कुछ नहीं।

(४) सम्यक्क्मांत: कार्य ठीक प्रसंगपर और सोचकर किया जाय। वह निःस्वार्थ हो और उसमें दूसरोंकी भलाईका ध्यान रहे। हमारे विचार, वाणी और कर्म शक्तियाँ हैं जिनका प्रभाव दूसरोंपर पड़े बिना नहीं रहता। इसलिये इनके विषयमें हमें बहुत सावधान रहना चाहिये। इनसे दूसरोंकी भलाई हो यह हमारे ध्यानमें रहे।

(५) सम्यगाजीवमें किसी प्राणीको कष्ट न पहुँचे। शराब वेचना, रोजगारमें वेईमानी करना या विश्वासघात करना, रिश्वत लेना, कसाई, मछुआ, बहेलिया, आदिके धन्धे, ये सब बातें परम त्याज्य हैं।

(६) सम्यग्व्यायाममें हमारी शारीरिक और मानसिक शक्तियोंका सदुपयोग होना चाहिये। उनके उपयोगसे अधिकसे अधिक अच्छा फल निकले।

बाकीके स्पष्ट हैं।

जब बहुत कालके बाद दूसरे बुद्धका समय आयेगा तब बोधिसत्व भगवान मैत्रेय अंतिम जन्म लेकर उस पदको प्राप्त होंगे और गुरुदेव कुथुमि छठवीं मूल जातिके बोधिसत्व होंगे।

———०———

इति कृष्णार्पणमस्तु। शुभं भूयात्।

## राय बहादुर श्री पंड्या बैजनाथ द्वारा रचित पुस्तकें

| | | |
|---|---|---|
| मनुष्य के कोष और उनकी शुद्धि (Man's Bodies) | 0 | 25 |
| कर्म नियम (The Laws of Karma) : | 0 | 25 |
| मरण और मरण पश्चात् की स्थिति (Life after Death) : | 0 | 20 |

## अनुवादित पुस्तकें

| | | |
|---|---|---|
| श्री गुरुदेव चरणेषु (At the feet of the Master) ले० जे० कृष्णमूर्ति | 0 | 50 |
| अदृश्य सहायक (Invisible Helpers) : ले० सी० डब्ल्यू० लेडबीटर | 2 | 50 |
| थिऑसोफी परिचय (Text Book of Theosophy) : ले० सी० डब्ल्यू० लेडबीटर | 1 | 75 |
| स्वर्गलोक (Devachanic Plane) : ले० सी० डब्ल्यू० लेडबीटर | 0 | 50 |
| चक्रकुंडलिनी और शास्त्रोक्त अनुभव (On the Basis of "Chakras") : ले० सी० डब्ल्यू० लेडबीटर | 0 | 38 |
| भारत समाजीय नित्य-पूजा विधान (संस्कृत मंत्र तथा हिन्दी टीका) | 0 | 50 |
| ज्यान के श्लोक (The Stanzas of Dzyan) : ले० एच० पी० ब्लैवेट्स्की | 1 | 25 |
| भावना योग (The Nature of Mysticism) : ले० सी० जिनराजदास | 1 | 13 |
| मानव कहां से, कैसे और किधर (On the Basis of Man : When, How and Whither) : ले० एनी बेसण्ट और सी० डब्ल्यू० लेडबीटर | 1 | 25 |

प्राप्तिस्थान :

**इंडियन बुकशॉप थिओसॉफिकल सोसायटी, वाराणसी—१।**

husiastic about its increase since it is partly the result of fares, or what the re-emistically describes improvement in the ture."

less, the other indi- show that there has improvement in the the airline. For in- the operating re- available tonne kilo- eased from Rs. 1.64 the operating ex- for the same unit from Rs. 1.80 to Rs. is certainly a mean- provement. If this maintained in the ear, there is every ope that the operat- will be large enough han compensate for ayments and other harges. It is a good passenger traffic in ine months of the ar has been 22 per than in the corres-

the country is able to attract more tourism from abroad. An efficient airline on domestic routes is quite essential for attracting foreign tourists. The utilisation rate of the airline's fleet is already among the highest in the world. It is therefore all the more necessary to go ahead swiftly with the expansion plans.

Indian Airlines for its part should also not delay paying greater attention to the convenience and comforts of its passengers. The ancillary services of the airline are not as good as they should be. The airline's public image has also been damaged by irksome delays in the handling of baggage and by its failure to stick rigidly to its schedule. The flights are fairly punctual on the main trunk routes, but it is a rather different story on the other routes. The authorities concerned are aware of this problem. They are in a posit...

bring it into more intimate relationship with the "life, needs and aspirations of the people."

## *Laudable aims*

Besides ensuring a continual improvement in the academic standards, every endeavour will be made to discover and encourage talent "in various fields." The new scheme will also provide wider facilities "at all stages and in all sectors with a view to creating a greater equality of educational opportunity."

Everyone of these aims is laudable but not easily attainable. The State Government seems to be conscious of this fact and realises that a mere declaration of the goal is not the same thing as reaching it. It knows that text-books and teachers of the highest standard are indispensable for the success of its scheme. The White Paper, therefore, assures us that "a massive programme of the revision and improvement of text-books will be

cause one ... all the n... the moth... unfortuna... guages. h... long that ... into effec... ern scien... knowledg... Hindi, w... English, ... apprecia... the gene... by the U... by many

## *Englis*

In a ... press, d... belittle ... lish. Mr ... ber of P... respect... Anglo-I... in Aug... still no... educati... States. ... given ... who s... dium ...

hould be improved
y right from the
ondary education.

## ...ent teachers

necessary to enable
ts to gain success to
d more varied liter-
heir subjects. It is
to see that the
ber of the Govern-
Maharashtra recog-
need for raising the
andard of English in
tional institutions in

ext-books are indis-
but they alone cannot
improvement in the
of education. The
competent teachers is
eat. "The fundamen-
ement of any compre-
development in the
al system," says the
Report, "is the provi-
n adequate establish-
teachers and of the
institutions for
them." Today the pro-
of teaching has fallen
l days in our country
task of attracting a
portion of able men and
to our educational in-
s will not be an easy

White Paper says that
the new dispensation
...ority will be given to

...standings and interpreting ... policies and events correctly to foreigners. A delegation of MPs should, therefore, contain men and women who can speak with authority on foreign policy and economic affairs as these are the two major spheres in which foreigners are likely to seek light. We have neglected the countries of Asia and Africa far too long. There is ample scope for bringing about better understanding and closer ties in a variety of ways.

## STUDENT COURTS

THE Madras Education Minister's proposal to set up student courts in the Madras colleges to deal with student problems is ill-conceived. It would have the effect of reducing the Principals' disciplinary powers, and it is likely to hamper the smooth functioning of the institutions. The Minister may not find it easy to convince the Principals of the usefulness of the scheme at the conference he has convened next week.

There is a case for consulting students when their legitimate grievances relating to conditions in the colleges are raised. Student councils in America, where problems of discipline are discussed and remedies found, show the usefulness of the scheme. But the proposed Madras plan would place a premium on student irresponsibility.

A "court" argues a maturity and sense of responsibility not easily to be found in young persons. To direct the Principals and other teachers to obey the ukases of such a "court" will lead to the disruption of college administration. The idea ...

...ving members, including ... of the Sub-Committee of the Constituent Assembly on Fundamental Rights, all hold the view that it was never the intention of the Constituent Assembly to give Parliament powers to derogate from the Fundamental Rights. The Bill is now being debated by Parliament in a piece-meal manner, two hours being allotted to it every alternate Friday during the Private Members' business. This procedure has derogated from a coherent debate and from adequate public attention being focused on the crucial character of this amending Bill.

So far there have been about 22 amendments to our Constitution. They had been directly sponsored by the Government. This Bill, which will represent the 23rd amendment, however, is being sponsored by a member of the Opposition with the suggestion that the Government will support it.

## Crucial objections

There are many crucial objections to the Government taking power as proposed in this amending Bill. As I said, when speaking in the House on November 29, there is a neurosis of power today on the part of the Government and the executive. As soon as the Government finds some decision, especially of the Supreme Court, irksome, ways are found to get round it tortuously or by direct onslaught. In the present climate of increasing lawlessness, the Government thus projects an image of being among the most lawless of the lawless elements by mounting a gratuitous assault on the Constitution ...

...Side and under political pr...
resile from what they have al...
decided, the Supreme Court w...
made an object of ridicule and...
tempt. The Supreme Court ...
major bulwark of our demo...
structure: faith in its integri...
independence, is a condition ...
survival of our democracy.

*(To be concluded)*

# Educational reform

## (Continued from Col...

mosphere of intellectual ...
dom. In addition, they se...
ly expect to be remunerat...
a scale commensurate ...
their abilities and respon...
ties. This means that the...
in charge of selection an...
cruitment should the...
be enlightened and ...
besides being free from al...
row predilections.

I lay emphasis on thi...
because the selection...
wrong persons has been ...
the many banes of our e...
tional system. I reinforc...
remark by recalling wh...
K. G. Saiyidain, Educa...
Adviser to the Governme...
Bombay, said on the s...
exactly 20 years ago.
should," declared this e...
...tionist ...